दुष्ट अभिप्राय वाले देव को नमाने के लिए [तप्पिट्ठमज्झासीणो एव पहू मूढगूढा-सयण्णू तप्पिट्ठुवरि नियसरीरस्स अप्फारं भारं आरोविय] देव की पीठ पर चढे चढे ही अपने शरीर को थोडा सा भारीकर दिया। [ते णं सो दुरासओ देवो तारेण सरेण च्चिक्करिय पुढवीतले निवडिओ] प्रभु के शरीर का स्वल्प भार पडने पर वह देव उसे भी सहन न कर सका वह दुरात्मादेव बहुत उच्चस्वर से चीत्कार करके पृथ्वीतल पर आ गिरा [तए णं देवाणं जयज्झुणी सुरज्झुणी समजणि] उसके गिरने पर आकाश में देवों की जयध्वनि हुई [तए णं णयग्गीवो सो देवो खामिय देवाहिदेवो पत्त सम्मत्तो सयधामं पत्तो] तत्पश्चात् भगवान् के चरणों पर शिर रखकर वह उपद्रव करनेवाला देवने भगवान् से अपना अपराध खमाया और सम्यक्त्व प्राप्त कर अपने स्थान पर चला गया।३३।

अर्थ—'तए णं' इत्यादि। नामकरण के बाद भगवान् श्रीमहावीर क्रमशः अपने सद्गुणों के समूह से उसी प्रकार बढने लगे, जैसे शुक्लपक्ष में विराजमान द्वितीया का चन्द्रमा

बढता है, तथा वय से ऐसे बढने लगे जैसे पर्वत की गुफा में स्थित चम्पक वृक्ष बढता है। इस प्रकार वह भगवान् मयूर के पांखों से युक्त चोटियों से सोहनेवाले, समान वयवाले बालकों के साथ, बाल्यावस्था के योग्य, अपने महान् शक्तिमय स्वरूप को छिपाकर क्रीडा करने लगे। एक समय देवलोक में देवगणों से सुशोभित सुधर्मा नामकी सभा में सौधर्म देवलोक के स्वामी इन्द्र बैठे हुए थे। उन्होंने अपने अनुपम गुणों से वर्धमान (बढते हुए) श्री वर्धमान प्रभुके बल-पराक्रम का वर्णन करना प्रारंभ किया। उस वर्णन किये जाने वाले पराक्रम को कानों से सुनकर और हृदय में धारण करके सब देवों और देवियों का मानस हर्ष से विकसित हो गया। उन देव-देवियों में से किसी एक मिथ्यादृष्टि देव को श्री भगवान् महावीर के पराक्रम की महिमा पर विश्वास नहीं हुआ वह ईर्षालु था, अतः उसके मन में दुर्भावना उत्पन्न हुई। वह तत्काल ही मनुष्य लोक में आया और बालकों के साथ क्रीडा करते हुए भगवान् वर्द्धमान स्वामी को अपनी पीठ पर चढा

लिया। उसने अपनी वैक्रिय शक्ति से अपने शरीर को सात–आठ ताड वृक्षों जितना लम्बा–ऊंचा बनाकर श्री महावीर स्वामी का हनन करने की इच्छा की। उसने प्रभु को उंचे आकाशतल से नीचे गिराना आरंभ किया।

यह दृश्य देखकर स्वभाव से भीरू बालक उसी समय भागने लगे। अपनी चतुराई से जगत् प्रसिद्ध श्री महावीर स्वामीने, अवधिज्ञान का उपयोग लगाकर जान लिया कि यह उपसर्ग देव का किया हुआ है। तब उन्होंने इस प्रकार सोचा–ये बालक मेरे-स्नेहशील माता–पिता से कहेंगे–अर्थात् देवकृत इस संकट की बात उन्हें बतायेंगे। उसे सुनकर माता–पिता मुझे संकट–ग्रस्त जानकर चिन्तायुक्त न बनें' इस प्रकार विचार करके शीघ्र ही उस अभिप्राय वाले देवको नमाने के लिए, देव की पीठ पर चढे–चढे ही अपने शरीर को थोडा–सा भारी करदिया। प्रभु के शरीर का स्वल्प भार पडने पर वह देव उसे भी सहन न कर सका। वह दुरात्मा देव बहुत उच्च–स्वर से

चीत्कार करके पृथ्वीतल पर आ गिरा। उसके गिरने पर आकाश में देवों की जयध्वनि हुई। तत्पश्चात् श्री भगवान् के चरणों पर शिर रखकर वह उपद्रव करने वाला देवने भगवान् से अपना अपराध खमाया और सम्यक्त्व प्राप्त कर अपने स्थान पर चलागया ॥३३॥

मूलम्—तए णं अण्णया कयाइं पहुस्स अम्मापिउणो सयलकलाकलियं-ललियवच्छल्लेणं कलाकलावं सिक्खेउं महामहेणं महोवहारेणं अणवज्जेसु वज्जेसु वज्जमाणेसु पउरपरिवारपरियरियं तं कलायरियसविहे णिंति। भयवं उ ओहिण्णू अविअणभिण्णुमुद्दाए अम्मापिऊणमणुरोहेण कलायरियपासे पट्ठिओ। पहुस्स सोहणमागमणं अवगामिय कलायरियो पसन्नो उच्चासणमज्झासीणो अहीणपमोयपीणो अहुणेव तरलतरहारो अणुगयपरिवारो रायकुमारो भासमाणो वद्धमाणो ममंतिए आगमिस्सइ त्तिकट्टु तप्पडिच्छं करीअ। किन्तु खंडिय

भगवतः कलाचार्य-समीपे प्रस्थानादि वर्णनम्

लिया। उसने अपनी वैक्रिय शक्ति से अपने शरीर को सात–आठ ताड वृक्षों जितना लम्बा–ऊंचा बनाकर श्री महावीर स्वामी का हनन करने की इच्छा की। उसने प्रभु को उंचे आकाशतल से नीचे गिराना आरंभ किया।

यह दृश्य देखकर स्वभाव से भीरू बालक उसी समय भागने लगे। अपनी चतुराई से जगत् प्रसिद्ध श्री महावीर स्वामीने, अवधिज्ञान का उपयोग लगाकर जान लिया कि यह उपसर्ग देव का किया हुआ है। तब उन्होंने इस प्रकार सोचा–ये बालक मेरे-स्नेहशील माता–पिता से कहेंगे–अर्थात् देवकृत इस संकट की बात उन्हें बतायेंगे। उसे सुनकर माता–पिता मुझे संकट–ग्रस्त जानकर चिन्तायुक्त न बनें' इस प्रकार विचार करके शीघ्र ही उस अभिप्राय वाले देवको नमाने के लिए, देव की पीठ पर चढे–चढे ही अपने शरीर को थोडा–सा भारी करदिया। प्रभु के शरीर का स्वल्प भार पडने पर वह देव उसे भी सहन न कर सका। वह दुरात्मा देव बहुत उच्च–स्वर से

चीत्कार करके पृथ्वीतल पर आ गिरा। उसके गिरने पर आकाश में देवों की जयध्वनि हुई। तत्पश्चात् श्री भगवान् के चरणों पर शिर रखकर वह उपद्रव करने वाला देवने भगवान् से अपना अपराध खमाया और सम्यक्त्व प्राप्त कर अपने स्थान पर चलागया ॥३३॥

मूलम्—तए णं अण्णया कयाइं पहुस्स अम्मापिउणो सयलकलाकलियं-ललियवच्छल्लेणं कलाकलावं सिक्खेउं महामहेणं महोवहारेणं अणवज्जेसु वज्जेसु वज्जमाणेसु पउरपरिवारपरियरियं तं कलायरियसविहे णिंति। भयवं उ ओहिण्णू अविअणभिण्णुमुद्दाए अम्मापिऊणमणुरोहेण कलायरियपासे पट्ठिओ। पहुस्स सोहणमागमणं अवगमिय कलायरियो पसन्नो उच्चासणमज्झासीणो अहीणपमोयपीणो अहुणेव तरलतरहारो अणुगयपरिवारो रायकुमारो भासमाणो वद्धमाणो ममंतिए आगमिस्सइ त्तिकट्टु तप्पडिच्छं करीअ। किन्तु खंडिय

कलामंडिओ पंडिओ किं अखण्डकलामंडिअं तं पुरिसुत्तमं सयलाणवज्जविज्जा-अहिट्ठाइ-देवया विहेयवंदण भयवं पाढिउं सक्किज्जा? परिसुद्धं कंचणं किं सोहिज्जा? अंबतरू तोरणेहिं किं अलंकरिज्जा? अमयं महुरदव्वेहिं किं वासिज्जा? सरस्सई पाठविहिं किं सिक्खिज्जा? चंदम्मि धवलत्तं किं आरोविज्जा? सुवण्णं सुवण्णजलेण किं परिक्करिज्जा? जो भयवं णाणत्तिगमहालओ महाविण्णाणजलही महासामत्थणिही महाबुद्धि महाधीरो महागम्भीरो य अत्थि सो अप्पणाणिणो अंतिए पढिउं गच्छिज्जंति महं असमंजसं। एयाए पवित्तीए देवलोए सुहम्माए सहाए सक्कस्स देविंदस्स देवरण्णो आसणं चलियं। तए णं आसणे चलिए समाणे ओहिणा आभोइय सक्किंदो सिग्घं तओ पट्ठिओ माहणरूवेण पहुसमीवे आगमिय पहुं उच्चासणे

उवणिवेसिअ जा जा पण्हाइं कलायरियाहियए संसयरूवेण ठियाई ताइं चेव पण्हाइं पुच्छेइ. तत्थ इंदेण वागरणविसयं पण्हं कयं, भगवया तं वागरिय संखेवेण सव्वं वागरणं कहियं। तओ पच्छा इंदेण णयप्पमाणसरूवं पुच्छियं तं भगवया संखेवेण आघविय सव्वं णाणमम्मं पयासियं। तओ पच्छा तेण धम्मविसए पुच्छियं। भगवया धम्मसरूवं आघवमाणेणं उवसमो आघविओ, उवसमं आघवमाणेणं विवेगो आघविओ, विवेगं आघवमाणेणं विरमणं आघवियं, विरमणं आघवमाणेणं पावाणं कम्माणं अगरणं आघवियं, तं आघवमाणेणं णिज्जरा वंधमोक्खसरूवं आघवियं ॥मू० ३४॥

शब्दार्थ—[तए णं अण्णया कयाइं पहुस्स] इसके बाद किसी समय प्रभु के [अम्मापिउणो सयलकलाकलियंपि] मातापिता ने सकलकलाओं के ज्ञान से युक्त प्रभु

कलामंडिओ पंडिओ किं अखण्डकलामंडिअं तं पुरिसुत्तमं सयलाणवज्जविज्ञा-अहिट्ठाइ-देवया विहेयवंदण भयवं पाढिउं सक्किज्जा? परिसुद्धं कंचणं किं सोहिज्जा? अंबतरू तोरणेहिं किं अलंकरिज्जा? अमयं महुरदव्वेहिं किं वासिज्जा? सरस्सई पाठविहिं किं सिक्खिज्जा? चंदम्मि धवलत्तं किं आरोविज्जा? सुवण्णं सुवण्णजलेण किं परिक्करिज्जा? जो भयवं णाणत्तिगमहालओ महाविण्णाणजलही महासामत्थणिही महाबुद्धि महाधीरो महागम्भीरो य अत्थि सो अप्पणाणिणो अंतिए पढिउं गच्छिज्जंति महं असमंजसं। एयाए पवित्तीए देवलोए सुहम्माए सहाए सक्कस्स देविंदस्स देव-रण्णो आसणं चलियं। तए णं आसणे चलिए समाणे ओहिणा आभोइय सक्किंदो सिग्घं तओ पट्ठिओ माहणरूवेण पहुसमीवे आगमिय पहुं उच्चासणे

भगवतः कलाचार्य-समीपे प्रस्थानादि वर्णनम्

उवणिवेसिअ जा जा पण्हाइं कलायरियहियए संसयरूवेण ठियाई ताइं चेव पण्हाइं पुच्छेइ. तत्थ इंदेण वागरणविसयं पण्हं कयं, भगवया तं वागरिय संखेवेण सव्वं वागरणं कहियं। तओ पच्छा इंदेण णयप्पमाणसरूवं पुच्छियं तं भगवया संखेवेण आघविय सव्वं णाणमम्मं पयासियं। तओ पच्छा तेण धम्मविसए पुच्छियं। भगवया धम्मसरूवं आघवमाणेणं उवसमो आघविओ, उवसमं आघवमाणेणं विवेगो आघविओ, विवेगं आघवमाणेणं विरमणं आघवियं, विरमणं आघवमाणेणं पावाणं कम्माणं अगरणं आघवियं, तं आघवमाणेणं णिज्जरा वंधमोक्खसरूवं आघवियं ॥सू० ३४॥

शब्दार्थ—[तए णं अण्णया कयाइं पहुस्स] इसके बाद किसी समय प्रभु के [अम्मापिउणो सयलकलाकलियंपि] मातापिता ने सकलकलाओं के ज्ञान से युक्त प्रभु

को [ललियवच्छल्लेणं कलाकलावं सिक्खेउं] अतिशय वात्सल्य के कारण कला कलाप सीखने ने के लिये [महामहेणं महोवहारेणं अणवज्जेसु वज्जेसु वज्जमाणेसु] बडे उत्सव और बहुत उपहारों के साथ तथा मनोहर बाजों के साथ एवं [पउरपरिवार परियरियं तं कलायरियसविहे णिंति] तथा विपुल परिवार के साथ कलाचार्य के ससीप भेजा [भयवं उ ओहिण्णू अविअणभिण्णुमुद्दाए] भगवान् अवधिज्ञानी होने पर भी अनभिज्ञ–सी आकृति बनाये, [अम्मापिऊण मणुरोहेण कलायरियपासे पट्ठिओ] माता पिता के अनुरोध से कलाचार्य के पास जाने के लिए रवाना हुए [पहुस्स सोहणमागमणं-अवगमिय कलायरिओ पसन्नो] भगवान् का शुभागमन जानकर कलाचार्य प्रसन्न हुए [उच्चासणमज्झासीणो] ऊंचे आसन पर बैठ गये [अहीणपमोयपीणो] अतिशय प्रमोद से फूल गया [अहुणेवतरलतरहारो अणुगयपरिवारो रायकुमारो भासमाणो वद्धमाणो] अनुपमहारका धारक परिवार समेत राजकुमार वर्द्धमान [ममंतिए आगसिस्सइ

भगवतः कलाचार्य समीपे प्रस्थानादि वर्णनम्

–त्ति कट्टु तप्पडिच्छं करीअ] अभी मेरे पास आनेवाला है, ऐसा सोचकर उसकी प्रतीक्षा करने लगा [किन्तु खंडिय कलामंडिओ पंडिओ किं अखंडकलामंडियं तं पुरिसुत्तमं] किन्तु थोडी सी कला को जाननेवाला पण्डित सकल कलाओं से सुशोभित [सयलाणवज्जविज्जा अहिट्ठाइ देवया विहेय वंदणं भयवं पाढिउं सक्किज्जा ?] समस्त समीचीन विद्याओं के अधिष्ठायक देवोंद्वारा वन्दना करने योग्य त्रिशला तनय पुरुषोत्तम भगवान् को क्या पढा सकता था ? [परिसुद्धं कंचणं किं सोहिज्जा ?] पूर्णरूप से शुद्ध सुवर्ण को क्या शोधा जाता है ? नहीं क्योंकि वह स्वयं शुद्ध है [अंबतरूतोरणेहिं किं अलंकरिज्जा ?] क्या आम के वृक्ष को तोरणों से सजाया जाता है ? नहीं कारण वह पत्तों से सजा हुआ है [अमयं महुरदव्वेहिं किं वासिज्जा ?] क्या अमृत को मधुर द्रव्यों से वासित किया जाता है नहीं कारण अमृत स्वयं मधुर है [सरस्सई पाठविहिं किं सिक्खिज्जा ?] शारदा देवी को क्या पाठविधि सीखाइ जाती है ? नहीं कारण यह स्वयं शिक्षित है।

[चंदम्मि धवलत्तं किं आरोविज्जा ?] क्या चन्द्रमा में धवलता का आरोपण किया जाता है ? नहीं कारण चन्द्र स्वयं शुभ्र है। [सुवण्णं सुवण्णजलेण किं परिक्करिज्जा ?] क्या सुवर्ण को सुवर्ण के पानी से संस्कारित करने की आवश्यकता रहती है ? नहीं कारण स्वर्ण स्वयं स्वर्ण जल से परिष्कृत है [जो भयवं णाणत्तिगमहालओ] जो भगवान् तीन ज्ञान—मतिश्रुत-अवधि के भण्डार हैं [महाविण्णाणजलही] महान् विज्ञान के समुद्र, [महासामत्थणिहि] विशाल शक्ति के निधान [महाबुद्धि] महान् बुद्धिमान [महाधीरो] महाधीर [महागम्भीरो य अत्थि] और महान् गम्भीर है [सो अप्पणाणिणो अंतिए पढिउं गच्छिज्जंति महं असमंजसं] वे वर्द्धमान स्वामी अल्पज्ञानी कलाचार्य के पास पढने जाएँ यह अत्यन्त अयुक्त बात थी [एयाए पवित्तीए देवलोए सुहम्माए सहाए सक्कस्स देविंदस्स देवरण्णो आसणं चलिअं] इस प्रवृत्ति से देवलोक में सुधर्मा सभा में शक्र देवेन्द्र देवराज का आसन चलायमान हुआ [तए णं आसणे चलिए समाणे ओहिणा आभोगिय सक्किंदो सिग्घं

तओ पट्ठिओ] आसन के चलायमान होने पर अवधिज्ञान का उपयोग लगाने से आसन के चलायमान होने का कारण ज्ञात हो गया। तब शक्रेन्द्र शीघ्र ही देवलोक से चला और [माहणरूवेण पहुसमीवे आगमिय पहुं उच्चासणे उवणिवेसिय] ब्राह्मण का रूप बना कर प्रभु के पास आया। प्रभु को उच्च आसन पर प्रतिष्ठित करके [जा जा पण्हाइं कलायरियहियए संसयरूवेण ठियाइं ताइं चेव पण्हाइं पुच्छेइं] जो जो प्रश्न कलाचार्य के हृदय में संशयरूप से स्थित थे वेही प्रश्न पूछे [तत्थ इंदेण वागरणविसयं पण्हं कयं] उन प्रश्नों में सर्व प्रथम इन्द्रने व्याकरण विषयक प्रश्न पूछा [भगवया तं वागरिय संखेवेण सव्वं वागरणं कहियं] भगवान् वर्द्धमान स्वामीने उस प्रश्न की उचित रूप से व्याख्या करके, थोडे ही अक्षरों में समस्त व्याकरण शास्त्र कह दिया [तओ पच्छा इंदेण णयप्पमाणसरूवं पुच्छियं] इसके बाद इंद्रने नय और प्रमाण का स्वरूप पूछा [तं भगवया संखेवेण आघविय सव्वं णायमम्मं पयासियं] भगवान ने संक्षेप में

उसका उत्तर देकर सम्पूर्ण न्याय शास्त्र का सार प्रकाशित कर दिया [तओ पच्छा तेण धम्मविसए पुच्छियं] इसके बाद इन्द्रने धर्म के विषय में प्रश्न पूछा [भगवया धम्मसरूवं आघवमाणेणं उवसमो आघविओ] भगवान वर्द्धमान ने धर्म का स्वरूप बतलाते हुए उपशम–मनोनिग्रह कहा [उवसमं आघवमाणेणं विवेगो आघविओ] उपशम कहते हुए विवेक कहा [विवेगं आघवमाणेणं विरमणं आघवियं] विवेक कहते हुए विरमण कहा [विरमणं आघवमाणेणं पावाणं कम्माणं अगरणं आघवियं] विरमण कहते हुए पापकर्मों का अकरण (न करना) कहा [तं आघवमाणेणं णिज्जराबंधमोक्खसरूवं आघवियं] पापकर्मों का अकरण कहते हुए निर्जरा, बंध और मोक्ष का स्वरूप कहा ॥सू० ३४॥

अर्थ—'तए णं' इत्यादि। तदन्तर किसी समय भगवन् महावीर स्वामी के माता-पिता ने समस्त कलाओं के ज्ञाता प्रभु को भी प्रगाढ प्रेम के कारण, कलाओं का ज्ञान प्राप्त कराने के लिए महोत्सव के साथ, भारी भेंट के साथ, मनोहर गाजों–बाजों के

साथ और बहुत बडे परिवार के साथ, कलाशिक्षक के समीप पहुँचाया। भगवान् वर्द्धमान अवधिज्ञान से विभूषित होकर भी अनजान की सी चेष्टा करके, माता–पिता के आग्रह से कलाचार्य के समीप पधारे। कलाचार्य, श्री वर्द्धमान का शोभन आगमन जानकर प्रसन्न हुआ। और ऊँचे आसन पर बैठा हुआ वह हर्ष की तीव्रता से फूल उठा–पुष्ट हो गया। अद्वितीय हार के धारणहार, गंभीरता आदि गुणों से सुशोभित सिद्धार्थ महाराज के पुत्र राजकुमार वर्द्धमान अभी–अभी परिवार सहित मेरे समीप आयेंगे, इस प्रकार विचार कर कलाचार्य उनके आने की बाट जोहने लगा।

किन्तु थोडी सी कलाओं का ज्ञाता पंडित, समस्त कलाओं में निपुण, पुरुषों में उत्तम, सब श्रेष्ठ विद्याओं के अधिपति देवता के द्वारा भी वन्दनीय अर्थात् सरस्वती के द्वारा भी स्तवनीय त्रिशलानन्दन भगवान् को क्या पढाने में समर्थ हो सकता था? अर्थात् नहीं हो सकता था, क्योंकि वे तो स्वयं संबुद्ध थे। इसी अर्थ को दूसरे प्रकार से

कहते हैं-पूर्णरूप से शुद्ध स्वर्ण को क्या शोधा जाता है? नहीं शोधा जाता, क्योंकि वह तो स्वतः शुद्ध है। आम के वृक्ष को तोरणों से सिंगारा जाय ?, नहीं, वह तो स्वयं ही पत्तों से युक्त है। अमृत को मधुर द्रव्यों से क्या वासित किया जाय ?, नहीं, क्योंकि वह तो स्वभाव से ही मधुर होता है। शारदा देवी को क्या पाठविधि सिखाने की आवश्यकता होती है ?, नहीं, क्योंकि वह तो स्वयं सीखी हुई है। चन्द्रमा में धवलता है। सोने का सोने के पानी से संस्कार करने की आवश्यकता है? नहीं वह तो स्वयं ही परिष्कृत है। जो भगवान् तीन ज्ञान—मतिश्रुतअवधि के भण्डार, समस्त कलाओं के सागर, विशाल शक्ति के निधान, महान् मतिमान्, महाधीर—धीरों में अग्रगण्य और अत्यधिक गंभीरता आदि गुणों से संपन्न थे, वे वर्द्धमान स्वामी, अल्पज्ञानी कलाचार्य के पास पढने जाएँ, यह अत्यन्त अयुक्त बात थी। भगवान् के कलाचार्य के समीप शिक्षा ग्रहण करने के लिए जाने की प्रवृत्ति से देवलोक में, सुधर्मा सभा में, शक्र देवेन्द्र

देवराज का आसन चलायमान हुआ।

आसन कम्पायमान होने पर अवधिज्ञान का उपयोग लगाने से आसन के कांपने का कारण ज्ञात हो गया। तब शकेन्द्र शीघ्र ही देवलोक से चला और ब्राह्मण का रूप बना कर प्रभु के पास आया। प्रभु को उच्च आसन पर प्रतिष्ठित करके, जो प्रश्न कलाचार्य के हृदय म संशय रूप से स्थित थे, वे ही प्रश्न पूछे। उन प्रश्नों में सर्वप्रथम इन्द्र ने व्याकरण संबंधी प्रश्न पूछा। भगवान् वर्द्धमान स्वामीने उस प्रश्न की उचित रूप से व्याख्या करके, थोडे ही अक्षरों में समस्त व्याकरणशास्त्र कह दिया। तभी से 'जैनेन्द्र व्याकरण' की प्रसिद्धी हुई।

व्याकरण–विषयक प्रश्न के पश्चात् इन्द्र ने नैगमादिनयों का तथा प्रत्यक्ष, परोक्ष प्रमाणों का स्वरूप पूछा। भगवान् ने संक्षेप में उसका उत्तर देकर सम्पूर्ण न्यायशास्त्र का सार प्रकाशित कर दिया। तत्पश्चात् इन्द्र ने धर्म के विषय में प्रश्न किया। भगवान्

श्री वर्द्धमान स्वामी ने धर्म का स्वरूप बतलाते हुए उपशम–मनोनिग्रह कहा। उपशम कहते हुए विरमण (सावद्य व्यापारों का त्याग) कहा। विरमण कहते हुए प्राणातिपात–आदि पापों का न करना कहा। पापों का न करना कह कर निर्जरा, बंध और मोक्ष का स्वरूप कहा ॥३४॥

मूलम्–एएसिं णं पण्हाणं चित्तचमक्कारपवत्तेण वागरेण तत्थट्ठिया सव्वे जणा विम्हिया जाया। कलायरिओ वि पसन्नचित्तो संजाओ। तओ पच्छा तेण चिन्तियं–अच्छेरयमिणं जं एएण दुद्धमुहेण सुउमालेण बालेण एयारिसी विज्जा कओ सिक्खिया ? जो मम मणंसि चिरकालाओ संदेहो आसी, जो य न केणावि अज्जपज्जंतं निवारिओ, सो सव्वो अज्ज अणेण निवारिओ। सच्चमेयं, जं महापुरिसम्मि एयारिसा गुणा हवंति चेव केरिसं अस्स गांभी–

रियं जं एयारिसगुणगणसंपण्णोऽवि एसो एत्थ पढिउं समागओ सच्चं अद्ध-भरिओ घडो सद्दं करेइ न पुण्णो। दुब्बलो चिक्करेइ न सूरो, कंसं गुंजेइ न कणयं महापुरिसा णियमहिमं न पयासेंति। तए णं से सक्के देविंदे देवराया णियं इंदरूवं पगडिय सयलगुणणिहिणो महावीरपहुणो अउलबलवीरियबुद्धि-पहुत्तं तत्थट्ठिए जणे परिचाइंसु जं इमो सयलगुणआलबालो सुउमालो बालो न साहारणो किंतु सव्वसत्थपारगो सव्वजगजीवजोणीरक्खणपरायणो सिरि वद्धमाणो चरमतित्थयरो अत्थि त्ति।

तए णं से सक्के देविंदे देवराया समणं भगवं महावीरं वंदइ नमंसइ, वंदित्ता नमंसित्ता जामेव दिसिं पाउब्भूए तामेव दिसिं पडिगए। पहू य सुसज्जीकयं गयमारुहिय तेण जणसमुदाएण अवलोइज्जमाणे अवलोइज्जमाणे

सप्पासायं सप्पासायं अभिगमीअ। एयारिसपवित्त पहुपवित्तिओ माउपियाईणं चेयसि भुज्जो भुज्जो अमंदाणंदसिंधूच्छलंततरंगो न संमाओ ॥३५॥

शब्दार्थ—[एएसिं णं पण्हाणं चित्तचमक्कारपवत्तेण] इन प्रश्नों के चित्त में चमत्कार उत्पन्न करनेवाले [वागरेण तत्थट्ठिया सव्वे जणा विम्हिया जाया] उत्तर से वहां स्थित सभी जन चकित रह गये। [कलायरिओ वि पसन्नचित्तो संजाओ] कलाचार्य भी प्रसन्न चित्त हुआ। [तओ पच्छा तेण चिंतियं] उसके बाद कलाचार्य ने सोचा [अच्छेरयमिणं जं एएण दुद्धमुहेण सुउमालेण बालेण] यह आश्चर्य है कि इस दुधमुहे सुकुमार बालक ने [एयारिसी विज्जा कओ सिक्खिया?] ऐसी विद्या किससे सीखी? [जो मम मणंसि चिरकालाओ संदेहो आसी] मेरे मनमें चिरकाल से जो सन्देह था [जो य न केण वि अज्जपज्जंतं निवारिओ] और जिसे आज तक किसीने दूर नहीं किया था, [सो सव्वो अणेण निवारिओ] वह सब आज इसने दूर कर दिया [सच्चमेयं जं महा-

भगवतः कलाचार्यसमीपे प्रस्थानादि वर्णनम्

पुरिसम्मि एयारिसा गुणा हवंति चेव] सच है महापुरुषों में ऐसे गुण होते ही हैं [केरिसं अस्स गांभीरियं जं एयारिसगुणगणसंपण्णो वि] कैसी गम्भीरता है इस में, जो ऐसे गुण गण से संपन्न होकर भी [एसो एत्थ पढिउं समागओ] यह यहां पढने आया है [सच्चं अद्धभरिओ घडो सद्दं करेइ न पुण्णो] सच है, आधा भरा हुआ घडा ही आवाज करता है पूरा भरा नहीं [दुब्बलो चिक्करेइ न सूरो] दुर्बल ही चीत्कार करता है शूर नहीं [कंसं गुंजेइ न कणयं] कांसा आवाज करता है न कि सोना [महापुरिसा णियमहिमं न पयासेंति] महापुरुष अपनी महिमा को आप प्रकाश नहीं करते।

[तए णं से सक्के देविंदे देवराया] उसके बाद शक्र देवेन्द्र देवराज ने [णिय इंद रूवं पगडिय] अपना इन्द्र का रूप प्रकट करके [सयलगुणणिहिणो महावीरपहुणो अउल-बलवीरियबुद्धिपहुत्तं] सकलगुणों के सागर वीर प्रभु के अतुल बल वीर्य बुद्धि और प्रभाव [तत्थट्ठिए जणे परिचाइंसु] का परिचय दिया कि [जं इमो सयलगुणआलवालो

सुउमालो बालो न साहारणो] यह समस्त गुणों का आलवाल (क्यारी) सुकुमार बालक साधारण नहीं है [किंतु सव्व सत्थपारिणो सव्वजगजीवजोणीरक्खणपरायणो सिरि-वद्धमाणो चरमतित्थयरो अत्थि त्ति] किन्तु समस्त शास्त्रों में पारंगत जगत के सर्व प्राणियों की रक्षा करने में तत्पर श्री वर्द्धमान स्वामी चरमतीर्थंकर है।

[तए णं से सक्के देविंदे देवराया] इसके बाद शक्रेन्द्र देवराज ने [समणं भगवं महावीरं वंदइ नमंसइ] श्रमण भगवान् महावीर को वन्दना की नमस्कार किया [वंदित्ता नमंसित्ता जामेव दिसिं पाउब्भूए तामेव दिसिं पडिगए] वन्दना नमस्कार करके जिस दिशा से प्रकट हुए थे उसी दिशा में चले गये।

[पहू य सुसज्जीकयं गयमारुहिय तेण जनसमुदाएण] भगवान् सिंगारे हुए हाथी पर बैठ कर बार बार उस जनसमुदाय के द्वारा [अवलोइज्जमाणे अवलोइज्जमाणे सप्पासायं सप्पासायं अभिगमीअ] अवलोकन किये जाते हुए प्रसन्नता के साथ अपने

प्रासाद की ओर चले [एयारिसपवित्त पहु पवित्तिओ माउपियाइणं चेयसि भुज्जो भुज्जो अमंदाणंदसिंधूच्छलंततरलतरंगो न संमाओ] प्रभु की इस पवित्र प्रवृत्ति से माता पिता के चित्त में पुनः पुनः उत्पन्न होनेवाली तीव्र आनन्द–सागर की उछलती हुई चपल लहरें समाई नहीं ॥३५॥

अर्थ—'एएसि णं' इत्यादि। इन व्याकरण, नय, प्रमाण, एवं धर्मसंबंधी प्रश्नों के चित्त में सन्तोष उत्पन्न करने वाले उत्तर से वहां स्थित सभी लोग आश्चर्ययुक्त हो गये। कलाचार्य का अन्तःकरण भी सन्तुष्ट हुआ। तत्पश्चात् कलाचार्य ने विचार किया। क्या विचार किया सो कहते हैं–'अहा, आश्चर्यजनक है कि इस दूधमुंहे कोमल बालक ने ऐसी चित्त में चमत्कार करने वाली विद्या किस मनुष्य से सीखी है? मेरे मनमें जो शंका बहुत समय से बनी हुई थी और आज तक जिस शंका का किसी ने भी समाधान नहीं किया था, वह सब शंका आज बालक वर्द्धमान ने दूर कर दी। यथार्थ ही

भगवतः कलाचार्य-समीपे प्रस्थानादि वर्णनम्

है महापुरुषों के गुण चित्त में चमत्कार उत्पन्न करने वाले होते ही हैं। इस बालक की गंभीरता कैसी है कि चमत्कारिक गुणों के समूह से सम्पन्न होने पर भी यह मेरे पास शिक्षा ग्रहण करने के लिए चला आया! यह ठीक ही कहा जाता है कि, आधा भरा हुआ घडा ही आवाज करता है पूरा भरा नहीं, दुर्बल जन ही चिल्लाते हैं शूर नहीं, कांसा बजता है, किन्तु स्वर्ण नहीं बजता। इसी प्रकार महापुरुष अपनी महिमा को प्रकाशित नहीं करते!

तत्पश्चात् शक्र देवेन्द्र देवराज ने अपने इन्द्र रूप को प्रकट करके समस्त गुणों के समुद्र भगवान् महावीर के अतुल बल, वीर्य, बुद्धि और प्रभुता का वहां स्थित जनों को परिचय कराया कि–यह दया–दाक्षिण्य आदि सब गुणों के आलवाल (क्यारी) सुकुमार बाल सामान्य नहीं हैं किन्तु समस्त शास्त्रों के पारगामी तथा सारे संसार में जीवों की जो मनुष्यादि योनियां है, उनकी रक्षा करने में तत्पर श्री वर्द्धमान–नामक

अन्तिम—चौबीसवें तीर्थंकर हैं।

श्री वीर भगवान् का परिचय देने के पश्चात् शक्र देवेन्द्र देवराज ने श्रमण भगवान् महावीर को वन्दन किया, नमस्कार किया। वन्दना नमस्कार करके जिस दिशा से प्रकट हुए थे, उसी दिशा में चले गये। श्री वर्द्धमान स्वामी बढिया सजाये हुए गजराज पर सवार होकर साथ आये हुए, एवं शिक्षास्थान में एकत्र हुए जनसमूह द्वारा तथा परिजन समूह के द्वारा पुनः पुनः निर्निमेष दृष्टि द्वारा देखे जाते हुए प्रसन्नतापूर्वक अपने राजमहल में चले गये।

इन्द्र द्वारा किये गये प्रश्नों के समाधान, कलाचार्य को संतुष्ट करना एवं सकलजनों को प्रसन्न करना—इस प्रकार की श्री वीरस्वामी की प्रवृत्ति से माता—पिता के तथा आदि शब्द से भाई विगैरह के मन में प्रबल हर्ष—रूपी सागर की बार—बार उछलती एवं चंचल तरंगे समा न सकीं। आशय यह है कि वह हर्ष भीतर न समाया तो

आंसुओं के बहाने बाहर निकल पडा ॥३५॥

मूलम्—तए णं तं समयं भगवं महावीरं उम्मुक्कबालभावं विण्णायपरिणयमेत्तं णवंगसुत्तपडिबोहियं जाणिय अम्मापियरो सागेयपुराहिवस्स समरवीरस्स रण्णो धूयाए धारिणीए देवीए अंगजायाए जसोयाए राजवरकण्णाए पाणिं गिण्हाविंसु। तओ णं समणस्स भगवओ महावीरस्स पियदंसणेति नामं धूया जाया। सा च जोव्वणगमणुपत्ता सयस्स भायणिज्जस्स जमालिस्स दिन्ना। तीसे पियदंसणाए धूया सेसवईति नामं जाया। समणस्स भगवओ महावीरस्स पिउणो कासवगोत्तस्स सिद्धत्थेत्ति वा, सेज्जंसेत्ति वा जसंसेत्ति वा तओ नाम धेज्जा। माउणो वासिट्ठगुत्ताए तिसलेति वा, विदेहादिण्णेत्ति वा, पियकारिणीति वा तओ नामधेज्जा।

भगवओ पित्तियए सुपासे कासवगोत्ते, जेट्ठे भाया नंदिवद्धणे कासवगोत्ते। जेट्ठा भइणी सुदंसणा कासवगोत्ता। भज्जा जसोया कोडिण्णगोत्ता। धूयाए कासवगुत्ताए अणोज्जाइ वा पियदंसणाइ वा दो नामधिज्जा। णत्तुईए कोसियगोत्ताए सेसवईति वा जसवईति वा दो नामधिज्जा होत्था। समणस्स भगवओ महावीरस्स अम्मापियरो पासाविच्चिज्जा समणोवासगा यावि होत्था। तेणं बहूणं समणोवासगपरियागं पाउणित्ता अपच्छिमाए संलेहणाइए झोसणाए झोसिय सरीरा कालमासे कालं किच्चा बारसमे अच्चुए कप्पे देवत्ताए उववण्णो, तओ णं महाविदेहे सिज्झिस्संति ॥३६॥

शब्दार्थ—[तए णं तं समणं भगवं महावीरं] इसके बाद भगवान महावीर को [उम्मुक्कबालभावं] बाल्यावस्था से मुक्त [विण्णाय परिणयमेत्तं] परिपक्व ज्ञानवाला तथा

[णवंगसुत्तपडिबोहियं] नौ–अंग–दो कान, दो नेत्र, दो नासिका, जिह्वा, त्वचा और मन बाल्यावस्था के कारण जो सोये–से थे–अव्यक्त चेतनावाले थे उन्हें जागृत हुए [जाणिय] जानकर अर्थात् यौवन अवस्था को प्राप्त हुआ जानकर [अम्मापियरो] मातापिता ने [सागेयपुराहिवस्स समरवीरस्स रन्नो धूयाए] साकेतपुर के राजा समरवीर की कन्या, एवं [धारिणीए देवीए अंगजायाए जसोयाए राजवरकन्नाए पाणिं गिण्हाविंसु] धारिणी देवी की अंगजात 'यशोदा' नामक श्रेष्ठ राजकन्या के साथ पाणिग्रहण–विवाह कराया।

[तओ णं समणस्स भगवओ महावीरस्स] पश्चात् श्रमण भगवान महावीर के [पियदंसणेति नामं धूया जाया] घर प्रियदर्शना नामक कन्या का जन्म हुआ [सा च जोव्वणगमणुपत्ता] जब वह युवा हुइ तो [सयस्स भाइणिज्जस्स जमालिस्स दिन्ना] भगवान ने उसे अपने भागिनेय–भानजे जमाली को दी–जमाली के साथ उसका विवाह कर दिया [तीसे पियदंसणाए धूया सेसवईति नामं जाया] उस प्रियदर्शना नामकी

कन्या से शेषवती नामक पुत्री हुइ [समणस्स भगवओ महावीरस्स पिउणो कासवगोत्तस्स तओ नामधेज्जा] श्रमण भगवान महावीर के काश्यपगोत्रीय पिता के तीन नाम थे [सिद्धत्थेत्ति वा, सेज्जंसेति वा, जसंसेति वा] सिद्धार्थ, श्रेयांस और यशस्वी [माउणो वासिट्ठगुत्ताए तिसलेति, वा विदेहदिण्णेति वा, पियकारिणीति वा तओ नामधेज्जा] वासिष्ठगोत्रीय माता के तीन नाम थे–त्रिशला विदेहदत्ता, और प्रियकारिणी

[भगवओ पित्तियए सुपासे कासवगोत्ते] भगवान के काका काश्यपगोत्रीय सुपार्श्व थे। [जेट्ठे भाया नंदीवद्धणे कासवगोत्ते] एवं बडे भ्राता काश्यपगोत्रीय नन्दिवर्द्धन थे। [जेट्ठा भइणी सुदंसणा कासवगोत्ता] बडी बहन सुदर्शना भी काश्यप गोत्रीय थी [भज्जा जसोया कोडिण्णगोत्ता] और उनकी पत्नी यशोदा कौडिन्यगोत्र की थी [धूयाए कासवगुत्ताए अणोज्जाइ वा पियदंसणाइ वा दो नामधिज्जा] उनकी काश्यपगोत्र की लडकी के दो नाम थे–अनवद्या और प्रियदर्शना [णत्तुईए कोसियगोत्ताए सेसवईति वा

जसवईति वा दो नामधिज्जा होत्था] उनकी दौहित्री [नातिन] कौशिक गोत्र की थी। उसके दो नाम थे–शेषवती और यशस्वती।

[समणस्स भगवओ महावीरस्स अम्मापियरो] श्रमण भगवान महावीर के माता पिता [पासावच्चिज्जा समणोवासगा यावि होत्था] पार्श्वापत्यीय (पार्श्वनाथ के अनुयायी) श्रमणोपासक थे [तेणं बहूणं समणोवासगपरियागं पाउणित्ता] वे दोनों बहुत वर्षोंतक श्रमणोपासक–श्रावकव्रत को पालकर [अपच्छिमाए संलेहणाए झोसणाए झोसियसरीरा] अन्तिम समय में होनेवाली मारणांतिक संलेखना–जोषणा से शरीर को जोषित करके [कालमासे कालं किच्चा बारसमे अच्चुए कप्पे] मृत्यु के अवसर पर काल करके बारहवे अच्युत नामक देवलोक में [देवत्ताए उववण्णा] देवरूप से उत्पन्न हुए। [तओ णं महाविदेहे सिज्झिस्संति] वहां से चवकर वे महाविदेह में सिद्ध होंगे ॥३६॥

अर्थ—'तए णं' इत्यादि। तदनन्तर श्रमण भगवान् महावीर ने बाल्यवय को

पार किया हुआ, एवं परिपक्व–विज्ञानवाला, दो कान, दो आंख, दो नाक, रसना, त्वचा और मन–यह नौ अंग जो सुप्त थे, उन्हें यौवन के कारण जाग्रत हुआ देखकर, माता-पिताने अयोध्या के राजा समरवीर की पुत्री और धारिणी नाम देवी की अंगजात यशोदा नामक श्रेष्ठ राजकन्या के साथ उसका विवाह कराया। विवाह के बाद काल-क्रम से श्रमण भगवान् महावीर को 'प्रियदर्शना' नामक एक कन्या की प्राप्ति हुई। प्रियदर्शना धीरे धीरे यौवन अवस्था में पहुंची तो भगवान् ने उसे अपने भागिनेय जमालि को दी–जमालि के साथ उसका विवाह कर दिया। प्रियदर्शना की भी कन्या शेषवती नामक हुई। श्रमण भगवान महावीर के पिता के, जो काश्यपगोत्र में उत्पन्न हुए थे, तीन नाम थे–सिद्धार्थ, श्रेयांस, और यशस्वी। वाशिष्ठ गोत्र में उत्पन्न माता के तीन नाम थे–त्रिशला, विदेहदत्ता और प्रियकारिणी।

भगवान के काका काश्यपगोत्रोत्पन्न 'सुपार्श्व' थे। बडे भ्राता काश्यपगोत्रोत्पन्न

नन्दिवर्धन थे। बडी बहिन काश्यपगोत्रीया सुदर्शना थी। पत्नी का नाम यशोदा था, वह कौडिन्य-गोत्र में उत्पन्न हुई थी। उनकी कन्या काश्यपगोत्रीया के दो नाम थे प्रियदर्शना और अनवद्या। कौशिकगोत्र में उत्पन्न नातिक के दो नाम थे शेषवती और यशस्वती। भगवान के मातापिता भगवान् पार्श्वनाथ की शिष्यपरम्परा से संबंध रखने वाले श्रावक थे। वे बहुत वर्षोंतक श्रमणोपासकपर्याय पालकर सब से अन्त में, मरण के समय में होने वाली संलेखना-जोषणा से शरीर को जोषित करके [समाधि-मरण का सेवन करके] कालमास में काल करके बारहवें अच्युत-नामक कल्प में देवपर्याय से उत्पन्न हुए। वहां से च्यवकर महाविदेह क्षेत्र में उत्पन्न होंगे और मुक्ति प्राप्त करेंगे ॥३६॥

मूलम्-तेणं कालेणं तेणं समएणं लोगंतियदेवाणं सपरिवाराणं आसणाइं चलंति। तए णं ते देवा भगवओ निक्खमणाभिप्पायं ओहिणा आभोगिय भगवओ अंतिए आगमिय आगासे ठिच्चा भयवं वंदमाणा नमंसमाणा एवं

वयासी–जय जय भगवं ! बुज्झाहि लोयनाह ! सव्वजगजीवरक्खणदयट्ठयाए पवत्तेहि धम्मतित्थं, जं सव्वलोए सव्वपाणभूयजीवसत्ताणं खेमंकरं आगमेसि भद्दं च भविस्सइ-त्ति। जं सयं बुद्धस्सवि भगवओ अभिणिक्खमणत्थं देवाणं कहणं तं तेसिं देवाणं जीयं कप्पं।

तयाणं समणं भगवं महावीरे संवच्छरदाणं दलइ, तं जहा–पुव्वं सूराओ जाव जामं अट्ठसयसहस्साहियं एग कोडिं एग दिवसेणं दलइ। एवं एगम्मि-संवच्छरे तिण्णि कोडिसयाइं अट्ठासीइ कोडीओ असीइ सयसहस्साइं (३८८-८०००००) सुवण्णमुद्दाणं भगवया दिण्णाइं। तए णं से णंदिवद्धणे राया भगवं कहइ भवं एगादिवसमेत्तं रज्जं करीअ तओ पच्छा निक्खमणं करेइ तं सोच्चा भगवं मौणभावमलम्बीअ चिट्ठइ, तओपच्छा भगवं राजाभिसेएण रज्जे

ठावेइ तओ णंदिवद्धणे राया भगवं पुच्छिय भाया किं दलयामो किं पयच्छामो किंवा ते हियइच्छिए सामत्थे तएणं भगवं एवं वयासी—इच्छामि णं भाया ! कुत्तियावणाओ रयहरणं पडिग्गहं च उवणेह—कासवं च सद्दावेह। तएणं से णंदिवद्धणे राया भगवओ अभिनिक्खमणमहोच्छवं करेइ ॥३७॥

शब्दार्थ—[तेणं कालेणं तेणं समएणं] उस काल और उस समय में [लोगंतिय देवाणं सपरिवाराणं आसणाइं चलंति] परिवार सहित लोकान्तिक देवों के आसन चलायमान हुए [तए णं ते देवा भगवओ निक्खमणाभिप्पायं ओहिणा आभोगिय भगवओ अंतिए आगमिय आगासे ठिच्चा] तब वे देव भगवान के दीक्षा अंगीकार करने के अभिप्राय को अवधिज्ञान से जानकर भगवान के समीप आये। और आकाश में स्थित होकर [भयवं वंदमाणा नमंसमाणा एवं वयासी—जय जय भगवं ! बुज्झाहि लोगनाह !]

भगवान को वन्दना नमस्कार करके इस प्रकार बोले—'जय जय हो भगवन् ! बोध प्राप्त करिये हे तीन लोक के नाथ ! [सव्वजगजीवरक्खणदयट्ठयाए पवत्तेहि धम्मतित्थं] समस्त जगत् के जीवों की रक्षा और दया के लिये धर्म तीर्थका प्रवर्तन कीजिए [जं सव्वलोए सव्वपाणभूयजीवसत्ताइं खेमंकरं आगमेसिभद्दं च भविस्सइत्ति] जो सर्वलोक में सर्व प्राणियों, भूतों जीवों और सत्त्वों के लिए क्षेमंकर होगा और भविष्य में कल्याणकर होगा। [जं सयं बुद्धस्सवि भगवओ अभिणिक्खमणत्थं देवाणं कहणं तं तेसिं देवाणं जीयकप्पं] स्वयंबुद्ध भगवान को प्रव्रज्या ग्रहण करने के लिए देवों का जो कथन है वह उनका जीतकल्प है—परम्परागत आचार है।

[तयाणं समणे भगवं महावीरे संवच्छरदाणं दलइ] उसके बाद भगवान महावीर वर्षीदान देने लगे [तं जहा—पुव्वं सूराओ जाव जामं अट्ठ सयसहस्साहियं एगं कोडिं एगदिवसेणं दलइ] वह इस प्रकार—सूर्योदय से पहले एक प्रहर दिन तक एक

भगवतः संवत्सर-दानपूर्वक निष्क्रमण वर्णनम्

करोड आठ लाख स्वर्णमुद्राएँ एक दिन में दान देते थे [एवं एगम्मि संवच्छरे तिण्णि कोडीसयाइं अट्ठासीई कोडिओ असीइ सयसहस्साइं सुवण्णमुद्दाणं भगवया दिण्णाइं] इस प्रकार एक वर्ष में, तीन सौ अठासी करोड, अस्सीलाख सुवर्ण मुद्राओं का भगवान ने दान दिया [तएणं] तत्पश्चात् [से णंदिवद्धणे राया] वह नंदिवर्धन राजा [भगवं कहइ] भगवान् को प्रार्थना करके कहने लगे [भवं] आप [एगदिवसमेत्तं] एक दिवस भी [रज्जं करीअ] राज्य करके [तओ पच्छा] उसके पीछे [णिक्खमणं करेइ] निष्क्रमण करना योग्य है [तं सोच्चा] नंदिवर्धन राजा का इस वचन को सुनकर [भगवं] भगवान [मौणभावमवलम्बिय चिट्ठइ] मौन रहे [तओ पच्छा] भगवान को मौन देखकर नंदिवर्धनने [भगवं राजाभिसएण] बडे समारोह के साथ भगवान का राज्याभिषेक करके [रज्जे ठावेइ] राज्य में स्थापित किया [तओ] तत्पश्चात् [णंदिवड्ढणे राया] नंदिवर्धन राजा [भगवं पुच्छिय] भगवान को पूछने लगे [भाया किं दलयामो] हे भाई आपको

क्या देवें [किं पयच्छामो] क्या अर्पित करे [किं वा ते हियइच्छिए सामत्थे] आपके हृदय में क्या प्रिय है? [तएणं भगवं एवं वयासी] तब भगवान ने ऐसा कहा [इच्छमि णं भाया] हे भ्रात मैं इच्छता हूं [कुत्तियावणाओ] कुत्तियावण की दुकान से [रयहरणं पडिग्गहणं च उवणेह] रजोहरण एवं पात्रादि लाकर मुझे दे [कासवं च सद्दावेह] एवं नाइको भी बुलावो [तए णं से नंदिवद्धणे राया भगवओ अभिनिक्खमणमहोच्छवं करेइ] उसके बाद नन्दिवर्द्धन राजा ने भगवान का अभिनिष्क्रमण महोत्सव किया ॥३७॥

अर्थ—'तेणं कालेणं' इत्यादि। उस काल और उस समय में अर्थात् प्रथम वर्ष बीत जाने पर और दूसरा वर्ष प्रारंभ होने पर सपरिवार लोकान्तिक देवों के आसन चलायमान हुए। आसनों के चलायमान होने के अनन्तर लोकान्तिक देव भगवान की प्रव्रज्या की इच्छा को अवधिज्ञान से जानकर भगवान के समीप उपस्थित हुए। आकाश में स्थित होकर भगवान् वीर प्रभु को वन्दना—नमस्कार करते हुए वे इस प्रकार बोले-

प्रभो ! आप की जय हो, जय हो, (आप पुनः पुनः सर्वोत्कृष्ट होकर वर्ते)। हे त्रिलोकी नाथ ! आप बोध प्राप्त कीजिये तथा जगत् के एकेन्द्रिय आदि सभी प्राणियों की रक्षा के लिए और दया के लिये धर्मतीर्थ की प्रवृत्ति कीजिये। अर्थात् मरनेवाले एकेन्द्रिय आदि प्राणियों की रक्षा के लिए 'मा हन, मा हन' अर्थात् 'मत मारो, मत मारो' ऐसा, तथा 'दया करो, करुणा करो' ऐसा उपदेश कीजिये। यह धर्मतीर्थ समस्त लोक में द्वीन्द्रिय त्रीन्द्रिय और चतुरिन्द्रिय रूप प्राणियों को, भूतों (वनस्पतियों) को, जीवों (पंचेन्द्रियों) को तथा सत्वों (पृथ्वीकाय, अप्काय, तेजस्काय, वायुकाय) को कल्याणकारी है और भविष्य में भी कल्याणकारी होगा।

इस प्रकार स्वयं बोध को प्राप्त भगवान को दीक्षा ग्रहण करने के लिए लोकान्तिक देवों का जो कहना है, सो उनका जितकल्प (परंपरागत आचारमात्र) ही है। तदनन्तर श्रमण भगवान् महावीर ने वर्षीदान देना प्रारंभ किया। वह इस प्रकार सूर्योदय के

पहले से आरंभ करके एक प्रहर-पर्यन्त एक करोड आठ लाख सुवर्ण मुद्राएँ प्रतिदिन देते थे। इस प्रकार सबका जोड करने से एक वर्ष में तीन अरब, अठासी करोड, अस्सी लाख स्वर्णमुद्राएँ दी। तत्पश्चात् नन्दिवर्धन राजा ने भगवान् श्री महावीर की दीक्षा महोत्सव का प्रारंभ किया ॥३७॥

मूलम्—तओ णं समणस्स भगवओ महावीरस्स अभिनिक्खमणनिच्छयं जाणेत्ता सक्कप्पमुहा चउसट्ठी वि इंदा भवणवइ वाणमंतर जोइसिय विमाणवासिणो देवा य देवीओ य सएहिं सएहिं परिवारेहिं परिवुडा सईयाहिं सईयाहिं इड्ढीहिं समागया। तं समयं जहा कुसुमियं वणसंडे, सरयकाले जहा पउमसरो पउमभरेणं जहा वा सिद्धत्थवणं कणियारवणं, चंपयवणं कुसुमभरेणं सोहइ तहा गगणतलं सुरगणेहिं सोहइ ॥३८॥

शब्दार्थ—[तओ णं समणस्स भगवओ महावीरस्स अभिनिक्खमणनिच्छयं जाणेत्ता] तब श्रमण भगवान महावीर के अभिनिष्क्रमण का निश्चय जानकर [सक्कप्पमुहा चउसट्ठी वि इंदा भवणवइ वाणमंतरजोइसिय—विमाणवासिणो देवा य] शक्र आदि चौसठ इन्द्र, भवनपति, व्यंतर ज्योतिष्कविमानवासी देव देवियां [सएहिं सएहिं परिवारेहिं परिवुडा सईयाहिं सईयाहिं इड्ढीहिं समागया] अपने अपने परिवारों सहित और अपनी-अपनी ऋद्धि के साथ आये [तं समयं जहा कुसुमियं वणसंडं सरयकाले जहा पउमसरो] उस समय आकाश सुरगणों से ऐसा सुशोभित हुआ, जैसे शरदृऋतु में पद्मसरोवर कमलों से शोभायमान होता है [पउमभरेणं जहा वा सिद्धत्थवणं, कणियारवणं चंपयवणं कुसुमभरेणं सोहइ तहा गगणतलं सुरगणेहिं सोहइ] अथवा जैसे सिद्धार्थवन, कर्णिकावन एवं चंपकवन कुसुमों के भार से शोभायमान होता है ऐसा ही आकाश, देवगणों से शोभने लगा ॥३८॥

अर्थ—तब श्रमण भगवान महावीर के दीक्षा अंगीकार करने के निश्चय को जानकर

शक्र आदि चौसठ इन्द्र भवनपति, व्यन्तर, ज्योतिषिक, विमानवासी देव तथा देवियां अपने अपने परिवारों से युक्त तथा अपनी–अपनी विमान आदि विभूति के साथ आये। उस समय जैसे पुष्पित वनषंड तथा शरदृऋतु में कमलयुक्त सरोवर अथवा सरसों का वन, कनेर का वन एवं चम्पा का वन पुष्पों के समूह से शोभित होता है उसी प्रकार आकाशमंडल सुरसमूहों से शोभायमान हुआ ॥३८॥

मूलम्–तए णं ते चउसट्ठि वि इंदा देवा य देवीओ य वरपडहभेरिझल्लरि-संखेहिं सयसहस्सेहिं तूरेहिं तयवितयघणझुसिरेहिं चउव्विहेहिं आउज्जेहि य वज्जमाणेहिं आणट्टगसएहिं णट्टिज्जमाणेहिं सव्व दिव्वतुडियसद्दनिनाएणं महया रवेणं महइए विभूईए महया य हिययोल्लासेणं महं तित्थयरनिक्खमणमहं करिउ-मारभिंसु तं जहा-सक्के देविंदे देवराया करितुरगाइ णाणाविह चित्तचित्तियं हारद्ध-

हाराइ भूसणं भूसियं मुत्ताहलपयरजालविवद्धमाणसोहं आल्हायणिज्जं पउमकय-भत्तिचित्तं णाणाविहरयणमणिमऊखसिहाविचित्तं णाणावण्णघंटापडागपरिमंडिय-ग्गसिहरं मज्झट्ठियसपायपीढसीहासणं एगं महं पुरिससहस्सवाहिणिं चंदप्पहं सिबियं विउव्वइ, विउव्वित्ता जेणेव समणे भयवं महावीरे तेणेव उवागच्छइ उवागच्छित्ता समणं भगवं महावीरं तिक्खुत्तो आयाहिणं–पयाहिणं करेइ, करित्ता वंदइ नमंसइ वंदित्ता नमंसित्ता परिहिय बहुमुल्लाभरणखोमयवत्थं भगवं तित्थयरं सिबियाए निसियावेइ।

तए णं सक्कीसाणा दो वि इंदा दोहिं पासेहिं मणिरयणखइयदंडाहिं चामराहिं भवयं वीयंति। तए णं तं सिबियं पुव्वं पुलइय रोमकूवा हरिसवसविसप्पमाणहियया मणुस्सा उव्वहंति, पच्छा असुरिंदा सुरिंदा णागिंदा सुवण्णिंदा य

उव्वहंति तत्थ तं सिवियं पुव्वदिसाए सुरिंदा, दाहिणाए दिसाए नागिंदा, पच्छिमदिसाए असुरकुमारिंदा उत्तरदिसाए सुवण्णकुमारिंदा उव्वहंति ॥३९॥

इन्द्रादि-देवैः कृत निष्क्रमण महोत्सवः

शब्दार्थ—[तए णं ते चउसट्ठी वि इंदा देवा य देवीओ य] तत्पश्चात् उन चौसठ इन्द्रों ने, देवों ने और देवियों ने भगवान महावीर का दीक्षा महोत्सव मनाना आरंभ किया। [वरपडहभेरिझल्लरिसंखेहिं सयसहस्सेहिं तूरेहिं तयवितयघणझुसिरेहिं चउव्विहेहिं आउज्जेहिं य वज्जमाणेहिं] बडे बडे ढोल बजने लगे, भेरियां बजने लगी, झालरों और शंखों की ध्वनि होने लगी। लाखों मृदंग आदि वाद्य बजने लगे। वीणा आदि तत पटह आदि वितत कांसे के ताल आदि घण, और बांसुरी आदि शुषिर, इस प्रकार चार प्रकार के वाद्य बज उठे [आणट्टगसएहिं णट्टिज्जमाणेहिं] उत्तम उत्तम सैकडों नर्तक नाटय करने लगे [सव्वदिव्वतुडियसद्दनिनाएणं] समस्त दिव्य बाजों के शब्दों की ध्वनि से [महया रवेणं] महान् शब्दों से [महईए विभूईए महया य हिय-

योल्लासेणं] महती सम्पत्ति से, महती विभूति से तथा महान् हार्दिक उल्लास से [महं तित्थयरनिक्खमणमहं करिउ मारभिंसु, तं जहा–] सभी ने तीर्थंकर भगवान का महान् दीक्षा महोत्सव करना आरंभ किया–वह इस प्रकार–

[सक्के देविंदे देवराया करितुरगाइ णाणाविहचित्तचित्तियं] शक्र देवेन्द्र देवराज ने हाथी, घोडा आदि अनेक प्रकार के चित्रों से चित्रित [हारद्धहाराइभूसणभूसियं] हार और अर्धहार आदि आभूषणों से आभूषित [मुत्ताहलपयरजालविवद्धमाणसोहं] मोतियों के समूहों के जालों [गवाक्षों] से शोभित [आल्हायणिज्जं पल्हायणिज्जं] चित्त में आनन्द उत्पन्न करनेवाली और आल्हादउत्पन्न करनेवाली [पउमकयभत्तिचित्तं] कमलों द्वारा की हुइ रचना से अद्भूत [नाणाविह रयणमणिमऊखसिहाविचित्तं] अनेक प्रकार के रत्नों और मणियों की किरणों से जगमगाती हुइ [णाणावण्णघंटापडागपरिमंडियग्ग-सिहरं] विविध रंगों के घण्टाओं और पताकाओं से जिसका शिखर शोभित हो रहा है

ऐसी तथा [मज्झट्ठियसपायपीठसीहासणं] जिस के मध्य में पादपीठ से युक्त सिंहासन रचा गया है ऐसी [एगं महं पुरिससहस्सवाहिणिं चंदप्पहं सिवियं विउव्वइ] एक बडी हजारपुरुष वाहिणी चन्द्रप्रभा नामकी शिबिका की विकुर्वणा की [विउव्वित्ता] विकुर्वणा करके [जेणेव समणे भगवं महावीरे तेणेव उवागच्छइ उवागच्छित्ता] जहां श्रमण भगवान महावीर थे वहीं शक्र आये। आकर [समणं भगवं महावीरं तिक्खुत्तो आयाहिणपयाहिणं करेइ, करित्ता] तीन बार आदक्षिण–प्रदक्षिणपूर्वक श्रमण भगवान् महावीर को [वंदइ नमंसइ वंदित्ता नमंसित्ता] वन्दना की नमस्कार किया, वन्दना नमस्कार करके [परिहियबहुमुल्लाभरणखोमयवत्थं भयवं तित्थयरं सिवियाए निसियावेइ] बहुमूल्य आभरण और क्षोमवस्त्र धारण किये हुए भगवान तीर्थंकर को शिबिका में बिठलाये।

[तए णं सक्कीसाणा दो वि इंदा दोहिं पासेहिं मणिरयणखइयदंडाहि चामराहिं भयवं वीयंति] तब शक्रेन्द्र और ईशान दोनों इन्द्र दोनों बगलों में खडे होकर मणियों और

रत्नों से जडे हुए दंडवाले चामर भगवान पर वींजने लगे। [तए णं तं सिवियं पुव्वं पुलइयरोमकूवा हरिसवसविसप्पमाणहियया] उस शिबिका को पहले तो पुलकितरोमकूपवाले और हर्ष से विकसित हृदयवाले [मणुस्सा उव्वहंति] मनुष्य वहन करते हैं [पच्छा सुरिंदा असुरिंदणागिंदा सुवण्णिंदा य उव्वहंति] उसके बाद सुरेन्द्र असुरेन्द्र, नागेन्द्र और सुपर्णेन्द्र वहन करने लगे [तत्थ णं तं सिवियं पुव्वदिसाए सुरिंदा, दाहिणाए दिसाए नागिंदा, पच्छिमदिसाए असुरकुमारिंदा उत्तरदिसाए सुवण्णकुमारिंदा उव्वहंति] उनमें से शिबिका के पूर्व दिशा के भाग को सुरेन्द्र दक्षिण दिशा के भाग को नागेन्द्र पश्चिम दिशा के भाग को असुरकुमारेन्द्र एवं उत्तर दिशा के भाग को सुपर्णकुमारेन्द्र वहन करते हैं ॥३९॥

अर्थ—देवों के आने के पश्चात् उन चौसठ इन्द्रों ने, देवों ने और देवियों ने भगवान् महावीर का दीक्षा महोत्सव मनाना आरंभ किया। बडे बडे ढोल बजने लगे भेरियों

इन्द्रादि-देवैः कृत निष्क्रमण महोत्सवः

बजने लगीं झालरों और शंखों की ध्वनि होने लगी। लाखों मृदंग आदि वाद्य बजने लगे। वीणा आदि तत, पटह आदि वितत, कांसे के ताल आदि घन और बांसुरी आदि शुषिर, इस प्रकार के वाद्य बज उठे। कहा भी हैं–

'ततं वीणादिकं ज्ञेयं विततं पटहादिकम्।
घनं तु कांस्यतालादि, वंशादि शुषिरं मतम् ॥१॥इति॥

वीणा आदि को तत, पटह (ढोल) आदि को वितत, कांसे के ताल आदि को घन और बांसुरी आदि को शुषिर माना गया है ॥१॥

उत्तम–उत्तम सैकडों नर्तकनाट्य करने लगे। समस्त बाजों के शब्दों की ध्वनि से, महान् शब्दों से, महती सम्पत्ति से, महती विभूति से तथा महान् हार्दिक उल्लास से सभी ने तीर्थंकर का महान् दीक्षामहोत्सव करना आरंभ किया। वह इस प्रकार–शक्र देवेन्द्र देवराज ने शिबिका (पालकी) की विकुर्वणा की, अर्थात् वैक्रियशक्ति से ॥१६६॥

पालकी का निर्माण किया। वह पालकी कैसी थी, सो कहते हैं-हाथी घोडे आदि के बहुत प्रकार के चित्रों से युक्त थी। हार (अठारह लडों का), अर्द्धहार (नौ लडों का) आदि भूषणों से भूषित थी। मोतियों के समूहों के जालों (गवाक्षों) से उसकी शोभा बढ रही थी। चित्त में आनन्द उत्पन्न करने वाली और अतिशय मानसिक आह्लाद उत्पन्न करने वाली थी। कमलों द्वारा की गई रचना से अनुपम थी। अनेक प्रकार के कर्केतन आदि रत्नों तथा वैडूर्य आदि मणियों की किरणों की दीप्ति से जगमगी रही थी। विविध रंगों के घंटाओं और पताकाओं से उसके शिखर का अग्रभाग सुशोभित था। उसके बीच में पादपीठ सहित सिंहासन रक्खा था। इस प्रकार की एक बडी हजार पुरुषों द्वारा वहन करने योग्य चन्द्रप्रभा नामकी शिबिका वैक्रियशक्ति से उत्पन्न की।

शिबिका की विकुर्वणा करके शक्रेन्द्र जिस जगह श्रमण भगवान महावीर थे, उसी जगह आये। आकर श्रमण भगवान् महावीर को तीन बार आदक्षिण प्रदक्षिण पूर्वक

वन्दना की, नमस्कार किया। वन्दना नमस्कार करके महा मूल्यवान् क्षौम वस्त्रों को धारण किये हुए भगवान् तीर्थंकर को शिबिका में बिठलाये। तत्पश्चात् शक्र और ईशान यह दोनों इन्द्र भगवान के दाहिने बांये पार्श्व–भाग में (खडे होकर) मणियों और रत्नों के डंडो वाले चामर भगवान् श्री वीर स्वामी पर बींजने लगे। तदनन्तर श्री वीर भगवान् जिसमें विराजमान थे, उस पालकी को पहले रोमांचित और हर्ष के वश उल्लसित हृदयवाले मनुष्योंने उठाया। बाद में वैमानिकों के इन्द्र, सौधर्म, चमर और बलि नामक असुरेन्द्र, धरण और भूतानन्द नामक नागकुमारेन्द्र, वेणुदेव और वेणुदालि नामक सुवर्णकुमारेन्द्र–ये छह भवनपतियों के इन्द्र क्रमशः वहन करने लगे। शिबिका को वहन करने वाले सुरेन्द्रों, असुरेन्द्रों, नागकुमारेन्द्रों तथा सुवर्णकुमारेन्द्रों में से सुरेन्द्र सौधर्मादि उस वीराधिष्ठित शिबिका को पूर्व दिशा की तरफ से वहन किये, भूतानन्द नामक नागकुमारेन्द्रो पश्चिम दिशा की तरफ से, धरण और असुरेन्द्र चमर

इन्द्रादि-
देवैः कृत
निष्क्रमण
महोत्सवः

बलि दक्षिण की तरफ से वहन किये और वेणुदेव तथा वेणुदालि नामक दोनों सुवर्ण-कुमारेन्द्र उत्तर की ओर से वहन करते हैं ॥३९॥



मूलम्—तए णं ते मणुया सुरिंदा असुरकुमारिंदा णागकुमारिंदा सुवण्ण-कुमारिंदा य तं सिबियं उव्वहमाणा उत्तरखत्तियकुंडपुरसन्निवेसस्स मज्झं-मज्झेण निग्गच्छंति निग्गच्छित्ता जेणेव णायसंडे उज्जाणे तेणेव उवागच्छंति, उवागच्छित्ता ईसिरयणिप्पमाणं अच्छोप्पेणं भूमिभागेणं सणियं सणियं पुरिससहस्सवाहिणिं चंदप्पहं सिबियं ठवेंति। तए णं समणे भगवं महावीरे ताओ सिबियाओ सणियं सणियं पच्चोयरइ, पच्चोयरित्ता सीहासणवरे पुव्वाभिमुहे संनिसण्णे। तओ पच्छा उत्तरपुरत्थिमे दिसीभाए उवागच्छइ, उवागच्छित्ता हारद्धहाराइयं, सव्वालंकारं ओमुयइ। तए णं वेसमणे देवे जंतुवायपडिए समणस्स

भगवओ महावीरस्स हंसलक्खणे सेयवत्थे आभरणालंकाराइं पडिच्छइ ॥४०॥

शब्दार्थ—[तए णं ते मणुया सुरिंदा असुरकुमारिंदा णागकुमारिंदा सुवण्णकुमारिंदा य तं सिबियं] उसके बाद वे मनुष्य-सुरेन्द्र, दोनों असुरेन्द्र, दोनों नागकुमारेन्द्र और दोनों सुपर्णकुमारेन्द्र उस शिबिका को [उव्वहमाणा उत्तरखत्तियकुंडपुरसन्निवेसस्स मज्झं मज्झेण निग्गच्छंति निग्गच्छित्ता] वहन करते हुए उत्तरक्षत्रियकुण्डपुर संन्निवेश के बीचोंबीच से निकले। निकलकर [जेणेव णायसंडे उज्जाणे तेणेव उवागच्छंति] जहां ज्ञातखण्ड उद्यान था वहां पहुंचे [उवागच्छित्ता ईसि रयणिप्पमाणं अच्छोप्पेणं भूमिभागेणं सणियं सणियं] पहुंचकर उन्होंने एक हाथ से कुछ कम धरती के ऊपर धीरे धीरे [पुरिससहस्सवाहिणिं चंदप्पहं सिबियं ठवेंति] पुरुष सहस्रवाहिणी चन्द्रप्रभा शिबिका को स्थापित किया [तए णं समणे भगवं महावीरे ताओ सिबियाओ सणियं सणियं पच्चोयरइ] तब श्रमण भगवान महावीर उस शिबिका से धीरे-धीरे नीचे उतरे

सुरेन्द्रादीनां शिबिकावहनम्

[पच्चोयरित्ता सीहासणवरे पुव्वाभिमुहे संनिसण्णे] उतरकर श्रेष्ठ सिंहासन पर पूर्व की और मुख करके विराजे [तओ पच्छा उत्तरपुरत्थिमे दिसीभाए उवागच्छइ] तदनन्तर भगवान उत्तर पूर्वदिशा–ईशानकोण में जाते हैं। [उवागच्छित्ता हारद्धहाराइयं सव्वालंकारं ओमुयइ] जाकर हार, अर्द्धहार आदि समस्त अलंकारों को उतारने लगे [तए णं वेसमणे देवे जंतुवायपडिए समणस्स भगवओ महावीरस्स हंसलक्खणे सेयवत्थे आभरणालंकाराइं पडिच्छइ] तब वैश्रमण देव उडते जंतु की तरह अचानक आ पहुंचे और उन्होंने हंस के समान उजले श्वेत वस्त्र में उन अलंकारों को ले लिये ॥४०॥

अर्थ—तत्पश्चात् वे मनुष्य, सुरेन्द्र, दोनों असुरकुमारेन्द्र, दोनों नागकुमारेन्द्र, एवं दोनों सुपर्णकुमारेन्द्र श्री वीर भगवान् द्वारा आश्रित पालकी को वहन करते–कंधों पर धारण करते हुए उत्तरक्षत्रिय कुण्डपुर नगर के बीचोंबीच होकर निकले। निकल कर जहां ज्ञातखण्ड नामक उद्यान था, वहीं आये। आकर के एक हाथ से कुछ

पसूत्रे
न्दार्थे
७२॥

कम ऊपर–अधर में, धीरे–धीरे, उस पुरुषसहस्रवाहिनी (हजार पुरुषों द्वारा वहन करने योग्य) चन्द्रप्रभा नामक पालकी को ठहराया। तदनन्तर श्रमण भगवान् महावीर उस शिविका में से धीरे धीरे उतरे। उतर कर श्रेष्ठ सिंहासन पर पूर्वदिशा में मुख करके विराजमान हुए। तत्पश्चात् भगवान वीर प्रभु उत्तर-पूर्व दिशा के अन्तराल में ईशानकोण में पधारे। पधारकर हार, अर्धहार आदि समस्त अलंकारों को उतारने लगे। तब वैश्रवण देव उडते जन्तु की तरह अचानक आपहुंचे और उन्होंने हंस के समान उजले श्वेत वस्त्र में उन अलंकारों को ले लिये ॥४०॥

सुरेन्द्रादीनां शिविका वहनम्

मूलम्—तेणं कालेणं तेणं समएणं जेसे हेमंताणं पढमे मासे पढमे पक्खे मग्गसिरबहुले, तस्स णं मग्गसिरबहुलस्स दसमीए तिहीए सुव्वएणं दिवसेणं, विजएणं मुहुत्तेणं, हत्थुत्तराहिं नक्खत्तेणं चंदेणं जोगमुवगएणं पाईण गामिणिए छायाए बियत्ताए पोरिसीए छट्ठेणं भत्तेणं अपाणएणं भगवं महावीरे दाहिणेणं

हत्थेणं दाहिणे, वामेणं हत्थेणं वामं, पंचमुट्ठियं लोयं करेइ तओ सग्गाहिवे देविंदे देवराया भगवं सदोरयमुहपत्तिं रयहरणं गोच्छगं पडिग्गयं देवदूसं वत्थं पडिग्गाहियं च पडिच्छइ। तओ साहुवेसं गहिय सिद्धाणं नमोक्कारं करेइ, करित्ता 'सव्वं मे अकरणिज्जं पावकम्मं' त्ति कट्टु सीहवित्तीए सामाइयं चरित्तं पडिवज्जइ। तं समयं च णं देवासुरपरिसामणुयपरिसा य आलेक्खचित्तभूयाविव चिट्ठइ। तए णं से सक्के देविंदे देवराया जंतुवायपडिए समणस्स भगवओ महावीरस्स केसाइं वयरामएणं थालेणं पडिच्छइ, जं समयं च णं भयवं सामाइयं चरित्तं पडिवज्जइ तं समयं च णं भगवओ वद्धमाणस्स चउत्थे मणपज्जवनाणे समुप्पण्णे। तेल्लुकं पयासियं।

तए णं सक्कप्पमुहा चउसट्ठी वि इंदा सव्वे देवा य देवीओ य भगवं 'जयउ

भगवतः सर्वालङ्कार-त्यागपूर्वकं सामायिक चारित्र-प्रतिपत्तिः

भयवं! पालउ समणं धम्मं, नासउ सुक्कज्झाणेणं अट्ठविहकम्मसत्तू, पराजयउ-रागद्दोसमल्लं, आरोहउ मोक्खसोहं' इच्चाइ रूवेण अभिणंदमाणा अभिणंदमाणा अभिथुणमाणा अभिथुणमाणा आगासे जयज्झुणि कुणमाणा २ जामेव-दिसिं पाउब्भूया तामेव दिसिं पडिगया। तए णं समणं भगवं महावीरे मित्त-णाइणियगसयणसंबंधिपरियणं पडिविसज्जेइ, सयं च इमं एयारूवं अभिग्गहं अभिगिण्हइ—'जमहं बारसवासाइं वोसट्ठकाए चत्तदेहे जे केइ दिव्वा वा मणुस्सा वा तेरिच्छिया वा उवसग्गा समुप्पज्जिस्संति तं सम्मं सहिस्सामि खमिस्सामि तितिक्खिस्सामि अहियाइस्सामि नो णं कस्सवि साइज्जं इच्छिस्सामि' त्ति ॥४१॥

शब्दार्थ—[तेणं कालेणं तेणं समएणं] उस काल और उस समय में [जे से हेमंताणं पढमे मासे पढमे पक्खे मग्गसिरबहुले] जो हेमन्त का प्रथम मास था, प्रथम

भगवतः सर्वालङ्कार-त्यागपूर्वकं सामायिक चारित्र-प्रतिपत्तिः

पखवाडा (पक्ष) था अर्थात् मार्गशीर्ष का कृष्णपक्ष था [तस्स णं मग्गसिरबहुलस्स दसमीए तिहीए सुव्वएणं दिवसेणं] उस मार्गशीर्ष कृष्णपक्ष की दसमी तिथि में सुव्रत दिन में [विजएणं मुहुत्तेणं] विजय मुहूर्त्त में [हत्थुत्तराहिं नक्खत्तेणं] उत्तराफाल्गुणी नक्षत्र के साथ [चंदेण जोगमुवगएणं पाइणगामिणीए छायाए वियत्ताए] चन्द्रमा का योग होने पर छाया जब पूर्व की ओर जा रही थी [पोरसीए छट्ठेणं भत्तेणं अपाणएणं भगवं महावीरे] और जब दिन का एक प्रहर शेष रह गया था, ऐसे समय में, निर्जल षष्ठ भक्त (चोवीहार बेला) के साथ भगवान महावीर ने [दाहिणेणं हत्थेणं दाहिणं वामेणं हत्थेणं वामं पंचमुट्ठियलोयं करेइ] दाहिने हाथ से दाहिणी तरफ का और बायं हाथ से बांयी तरफ का पंचमुष्टिक लोच किया [तओ सग्गाहिवे देविंदे देवराया] तब स्वर्ग का अधिपति देवेन्द्र देवराज ने [भगवं] भगवान को [सदोरयमुहपत्तिं] सदोरकमुखवस्त्रिका [रयहरणं] रजोहरण [गोच्छगं] गोछा [पडिग्गयं] पात्रा एवं [देवदूसं वत्थं] देवदूष्यवस्त्र

भगवतः सर्वालङ्कारत्यागपूर्वकं सामायिकचारित्रप्रतिपत्तिः

[पडिच्छइ] दिया [तओ साहुवेसं गहिय] तत्पश्चात् भगवान के साधुवेष ग्रहण करने से एक अंतमुहूर्त्तपर्यन्त तीनों लोकों में प्रकाश हुवा तत्पश्चात् भगवान श्रीने [सिद्धाणं णमोक्कारं करेइ] श्रीसिद्ध भगवान् को नमस्कार किया [करित्ता सव्वं मे अकरणिज्जं पावकम्मं त्तिकट्टु] नमस्कार करके 'मेरे लिए समस्त पापकर्म अकरणीय है' इस प्रकार कह कर [सीहवित्तीए सामाइयं चरित्तं पडिवज्जइ] सिंहवृत्ति से सामायिक चारित्र अंगीकार किया [तं समयं च णं देवासुरपरिसा मणुयपरिसा य आलेक्खचित्तभूयाविव चिट्ठइ] उस समय देवों की परिषद्, और मनुष्यों की परिषद् चित्रलिखित के समान रह गई [तएणं से सक्के देविंदे देवराया जंतुवायपडिए समणस्स महावीरस्स केसाइं वयरामएणं थालेणं पडिच्छइ] तब वह शक्र देवेन्द्र देवराज अचानक आकर श्रमण भगवान महावीर के केशों को वज्ररत्नमय थाल में लिये और [जं समयं च णं भयवं सामाइयं चरित्तं पडिवज्जइ तं समयं च णं भगवओ वद्धमाणस्स चउत्थे मणपज्जवनाणे समुप्पण्णे] जिस

भगवतः सर्वालङ्कार-त्यागपूर्वकं सामायिक चारित्र-प्रतिपत्तिः

समय भगवान ने सामाइक चारित्र अंगीकार किया उसी समय भगवान वर्द्धमानस्वामी को चौथा मनःपर्यवज्ञान उत्पन्न हो गया, [तिल्लुकं पयासियं] तीनों लोक प्रकाशित हुए।

[तएणं सक्कप्पमुहा चउसट्ठी वि इंदा सव्वे देवा य देवीओ य भगवं] तत्पश्चात् शक्र वगैरह चौसठ इन्द्र सब देव और देवियां भगवान का अभिनन्दन करते हुए कहने लगे [जयउ भयवं ! पालउ समणधम्मं] भगवन् ! जयवंता हों, श्रमणधर्म का पालन करें [नासउ सुक्कज्झाणेण अट्ठविह कम्मसत्तू] शुक्लध्यान से आठ प्रकार के कर्मशत्रुओं का विनाश करें [पराजयउ रागद्दोसमल्लं] रागद्वेषरूपी मल्लों का पराजय करें [आरोहउ मोक्खसोहं] मुक्ति–महल पर आरोहण कीजिए [इच्चाइरूवेण अभिणंदमाणा अभिणंदमाणा अभिथुणमाणा अभिथुणमाणा आगासे जयज्झुणिं कुणमाणा २ जामेव दिसिं पाउब्भूया तामेव दिसिं पडिगया] इस प्रकार बारबार अभिनन्दन एवं स्तुति करते हुए और बारबार जयनाद करते हुए जिस दिशा से प्रकट हुए थे उसी दिशा में चले गये

भगवतः
सर्वालङ्कार-
त्यागपूर्वकं
सामायिक
चारित्र-
प्रतिपत्तिः

[तएणं समणे भगवं महावीरे मित्तणाइणियगसयणसंबंधिपरियणं पडिविसज्जेइ] तब श्रमण भगवान महावीर ने मित्रो, ज्ञातिजनों, निजजनों, संबंधिजनों और परिजनों का विसर्जन किया [सयं च इमं एयारूवं अभिग्गहं अभिगिण्हइ] और स्वयं ने इस प्रकार का अभिग्रह ग्रहण किया [जमहं वारसवासाइं वोसट्ठकाए चत्तदेहे जे केइ दिव्वा वा माणुस्सा वा तेरिच्छिया वा उवसग्गा समुप्पज्जिस्संति] मैं बारह वर्ष पर्यन्त कायोत्सर्ग करके, देहममत्व का परित्याग करके, जो भी कोई देव सम्बन्धी, मनुष्यसम्बन्धी और तिर्यंच सम्बन्धी उपसर्ग उत्पन्न होंगे [तं सम्मं सहिस्सामि खमिस्सामि तितिक्खिस्सामि अहियाइस्सामि नो णं कस्स वि साइज्जं इच्छिस्सामि त्ति] उन्हें सम्यक् प्रकार से सहन करूंगा, क्षमा करूंगा, तितिक्षा करूंगा निश्चल रहूंगा। मैं किसी की सहायता की अपेक्षा नहीं करूंगा ॥४१॥

अर्थ—'तेणं कालेणं' उस काल उस समय में जो प्रसिद्ध हेमन्तऋतु के चार

मासों में प्रथम मास मार्गशीर्ष था, प्रथम पक्ष–मार्गशीर्ष कृष्णपक्ष था, उस मार्गशीर्ष कृष्णपक्ष की दशमी तिथिमें, सुव्रत नामक दिन में, विजया नामक मुहूर्त्त में हस्तनक्षत्र से उपलक्षित उत्तरा नक्षत्र अर्थात् उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र के साथ चन्द्रमा का योग होने पर, छाया जब पूर्व दिशा की ओर जा रही थी, अर्थात् अपराह्न के समय में, एक प्रहर जब शेष था, अर्थात् दिन के चौथे प्रहर में, जलपान–रहित (चौवीहार) षष्ठभक्त के साथ, भगवान् महावीर ने दाहिने हाथ से दाहिनी ओर का और बांयें हाथ से बांयी तरफ का पंचमुष्टिक लोच किया। तब स्वर्ग के अधिपति देवेन्द्र देवराजने भगवान को सदोरक-मुखवस्त्रिका, रजोहरण, गोछा और देवदूष्यवस्त्र अर्पण किया तदनन्तर भगवान ने साधुवेष धारण किया साधुवेष ग्रहण करने से एक अन्तर्मुहूर्त्त पर्यन्त तीनों लोक में प्रकाश हुआ, भगवान्ने साधुवेष ग्रहण करके सिद्धों को नमस्कार किया। नमस्कार करके 'मेरे लिए समस्त प्राणातिपात आदि पाप–सावद्यकर्म अकर्तव्य हैं, इस प्रकार ज्ञ–परिज्ञा से जान-

भगवतः सर्वालङ्कार-त्यागपूर्वकं सामायिक-चारित्र-प्रतिपत्तिः

कर और प्रत्याख्यान–परिज्ञा से त्यागकर सिंहवृत्ति से सामायिक चारित्र अंगीकार किया। उस समय देवों और असुरों का समूह तथा मनुष्यों का समूह चित्रलिखित के समान स्तब्ध रह गया। श्री वीर प्रभु के चारित्र–ग्रहण के पश्चात् शक्र देवेन्द्र देवराज अचानक ही आ पहुंचे और उन्होंने श्रमण भगवान् महावीर के केशों को हीरे के थाल में ले लिये। जिस समय भगवान् ने सामायिक चारित्र को अंगीकार किया, उसी समय भगवान् वर्धमान को चौथा, अर्थात् मति, श्रुत, अवधि, मनःपर्यय और केवल रूप पांच ज्ञानों में से चौथा मनः पर्ययज्ञान उत्पन्न हो गया।

भगवतः सर्वालङ्कार-त्यागपूर्वकं सामायिक चारित्र-प्रतिपत्तिः

तब शक्र आदि चौसठ इन्द्र सभी देव और देवियाँ श्री वीर प्रभु का इस प्रकार अभिनन्दन करने लगे–'भगवान् सर्वोत्कृष्ट होकर वर्तें। साधु धर्म का पालन कीजिए, आठ प्रकार के कर्मरिपुओं के शुक्ल ध्यान से दूर कीजिए, रागद्वेष रूपी मल्लों का मान-मर्दन कीजिए, मुक्तिमहल पर आरोहण कीजिए।' इत्यादि रूप से चित्तोत्साहजनक

वचनों से पुनः पुनः अभिनन्दन तथा स्तवन करते हुए, आकाश में जय-जयकार करते हुए, जिस दिशा से प्रकट हुए थे उसी दिशा में चले गये ।

शक्र आदि के चले जाने के पश्चात् श्रवण भगवान महावीर ने मित्रजनों, सजातियों, निजजनों (पुत्रादिकों) स्वजनों (काका आदि को), संबंधीजनों, (पुत्र-पुत्री आदि के श्वसुर आदि नातेदारों) तथा परिजनों (दासीदास-वगैरह) को विसर्जित किया और स्वयं इस प्रकार का अभिग्रह-नियम ग्रहण किया-'मैं बारह वर्षों तक कायोत्सर्ग किये, देहममत्व का त्याग किये, देवों संबंधी, मनुष्यों सम्बंधी अथवा तिर्यंचों संबंधी जो भी उपसर्ग उत्पन्न होंगे उन उत्पन्न हुए उपसर्गों को मानसिक दृढता के साथ निर्भय भाव से सहन करूंगा, विना क्रोध के क्षमा करूंगा, अदीन भाव से सहन करूंगा, और निश्चल रहकर सहन करूँगा। उन उपसर्गों के सहन करने आदि में किसी देव या मनुष्य की सहायता की अभिलाषा भी नहीं करूँगा ॥४१॥

भगवतः सर्वालङ्कार-त्यागपूर्वकं सामायिक चारित्र-प्रतिपत्तिः

मूलम्—तए णं समणे भगवं महावीरे इमेयारूवं अभिग्गहं अभिगिण्हित्ता वोसट्ठकाए चत्तदेहे मुहुत्तसेसे दिवसे कुम्मारग्गामं पट्ठिए। तए णं सिरिवद्धमाणसामी जाव नयनपहगामी आसी ताव णंदिवद्धणपमुहा उम्मुहा जणा निय नियलोयणपुडेहिं पहुदरिसणामयं पिबमाणा पहरिसमाणा आसी। अह य पहू जहा तहा दिट्ठिसरणिओ विप्पकिट्ठो जाओ तहा तहा दारिद्दाणं विव सव्वेसिं सोकरिसहरिसो पणट्ठुमारभीअ, गिम्हकालम्मि सरोवराणं जलमिव हरिसोल्लासो सोसिउ मुवाकमीअ, वारिविरहेण पफुल्लं कमलकुलं विव सव्वेसिं हिययदुस्सहेण पहुविरहेण मलिणं जायं, तमुज्जीविउ पवत्तो सोंडीरो सीयलमंदसुगंधिसमीरो वि भुयंगमसासायइ, पुव्वं जाओ तद्दिक्खमहोच्छवणंदणवणे तद्दरिसणकप्पतरूतले इट्ठसिद्धीए आणंदलहरीओ जायाओ ताओ सव्वाओ

[एवं नव गणा संभूया] इस प्रकार नौ गण हुए।

[तए णं से समणे भगवं महावीरे मज्झिमपावापुरीओ पडिनिक्खमइ] तदनन्तर श्रमण भगवान् महावीरने मध्यम पावापुरी से विहार कर दिया [पडिनिक्खमित्ता अणेगे भविए पडिबोहमाणे जणवयविहारं विहरइ] विहार करके अनेक भव्य जीवों को प्रतिबोध देते हुए जनपद में विचरने लगे [एवं अणेगेसु देसेसु विहरमाणे भगवं जणाणं अण्णाणदिण्णमवणीय ते णाणाइसंपत्तिजुए करीअ] इस प्रकार अनेक देशों में विहार करते हुए भगवान ने लोगों की अज्ञान रूपी दरिद्रता को दूर करके उन्हें ज्ञानादि संपत्ति युक्त किया [जहा अंबरम्मि पगासमाणो भाणू अंधयारमवणीय जगं हरिसेइ] जैसे आकाश में प्रकाशमान होता हुआ सूर्य अंधकारको दूर करके जगतको हर्षित करता है [तह जगभाणू भगवं मिच्छत्तांधयारमवणीय णाणप्पगासेण जगं हरिसीअ] उसी प्रकार जगद् भानु भगवानने मिथ्यात्व रूपी अन्धकारका निवारण करके ज्ञानके

चन्दन-
बालादि
राज-
कन्यकानां
दीक्षा-
ग्रहणादिकं

आलोक से लोकको आल्हादित किया [भवकूवपडिए भविए णाणरज्जुणा बाहिं उद्धरीअ] भवरूपी कूप में पडे हुए भव्यों को ज्ञानरूपी डोरे से बाहर निकाला [भगवं जलधरोइव अमोहधम्मदेसणामियधाराए पुढविं सिंचीअ] भगवान् ने मेघ की भांति अमोघ धर्मोपदेश की अमृतमयी धारा से पृथ्वी को सिंचन किया [एवं विहारं विहरमाणस्स भगवओ एगचत्तालीसं चाउम्मासा पडिपुण्णा] इस प्रकार विहार करते हुए भगवान के इकतालीस चातुर्मास पूर्ण हुए। [तं जहा–] वे इस प्रकार–[एगो पढमो चाउम्मासो अत्थियगामे] प्रथम चातुर्मास अस्थिक ग्राम में [एगो चंपाए नयरीए] एक चंपानगरी में [दुवे पिट्ठचंपाए नयरीए] दो चातुर्मास पृष्ठ चंपा में [बारस वेसाली णयरी वाणियग्गामनिस्साए] बारह वैशाली नगरी में और वाणिज्य ग्राम में [चउद्दस रायगिह णगर नालंदा णाम य पुरसाहा निस्साए] चौदह राजगृह नगरके अन्तर्गत नालंदा पाडे में [छ मिहिलाए] छह मिथिलामें [३६] [दुवे भद्दिलपुरे] दो भद्दिलपुरमें [३८] [एगो आलं-

भियाए नयरीए] एक आलंभिका नगरीमें [३९] [एगो सावत्थीए नयरीए] एक श्रावस्ति नगरी में [४०] [एगो वज्जभूमिनामगे अणारियदेसे जाओ] और एक वज्रभूमि नामक अनार्य देशमे [४१] हुआ [एवं एगचत्तालिसा चाउम्मासा भगवओ पडिपुण्णा] इस प्रकार भगवान के इकतालीस चातुर्मास व्यतीत हुए। [तए णं जणवयविहारं विहरमाणे भगवं अपच्छिमं बायालीसइमं चाउम्मासं पावापुरीए हत्थिपालरण्णो रज्जुगसालाए जुण्णाए ठिए] उसके बाद जनपद विहार करते हुए भगवान अन्तिम बयालीसवां चौमासा करने के लिए पावापुरीमे हस्तिपाल राजा के पुराने राजभवनमे स्थित हुए ॥४०॥

भावार्थ--'तेणं कालेणं' इत्यादि। उस काल और उस समय में चन्दनवाला भगवान महावीर प्रभु को केवली हुए जानकर दीक्षा ग्रहण करने के लिये उत्कंठित होकर प्रभु के समीप पहुंची। उसने प्रभुको आदक्षिणप्रदक्षिणपूर्वक वन्दन—नमस्कार करके इस

प्रकार निवेद किया 'भगवन्' संसार के भयसे उद्विग्न होकर मैं देवानुप्रिय के समीप प्रव्रज्या अंगीकार करना चाहती हूं। तब श्रमण भगवान् महावीरने उस चंदनबाला को इस प्रकार कहा–हे देवानुप्रिये तुमको सुख उपजे वैसा करो. उस में विलम्ब मत करो तत्पश्चात् उस चंदनबालाने उग्रकुल, भोगकुल, राजकुल एवं अमात्य आदि की राजकन्याओं के साथ ईशानकोने की ओर गये–वहां जाकर अपने हाथों से स्वयमेव पंचमुष्ठिक लोच किया तदनन्तर शीलसेना देवीने उन सभी को सदोरक मुखवस्त्रिका, रजोहरण, विना दंडे के गोछा, पात्रा एवं वस्त्र दिये, वे सभी कन्याओने निर्ग्रन्थि के वेश को धारण किया, तत्पश्चात् चंदनबाला को आगे करके वे सभी जहां पर श्रमण भगवान् महावीर प्रभु विराजमान थे वहां पर गये। वहां जाकर के श्रमण भगवान् महावीर प्रभु को वंदना की नमस्कार किया, वंदणा नमस्कार करके इस प्रकार कहा–हे भगवन् यह लोक चारों ओर से जल रहा हैं यावत् भगवानने धर्मदेशना दी

चन्दन-
बालादि
राज-
कन्यकानां
दीक्षा-
ग्रहणादिकं

तत्पश्चात् श्रमण भगवान् महावीरने चंदनबाला को आगे करके वे सभी राजकन्याओं को अपने हाथ से दीक्षा प्रदान की, तदनन्तर चंदनबाला आदि आर्यायें संयमवति हुई यावत् गुप्त ब्रह्मचारिणी बनी। फिर बहुत से उग्रकुल, भोगकुल आदि में जन्मे हुए नरों तथा नारियोंने पांच अणुव्रत एवं सात शिक्षाव्रतवाले बारह प्रकार के गृहस्थधर्म को स्वीकार किया, और उन्होंने श्रावक–श्राविका का पद पाया। तत्पश्चात् श्रमण भगवान् महावीरने तीर्थंकर नाम गोत्रका क्षय करने के लिये साधु, साध्वी श्रावक और श्राविका रूप चतुर्विध संघकी स्थापना करके इन्द्रभूति आदि गणधरों को 'उत्पाद' व्यय और ध्रौव्य, इस प्रकार की त्रिपदी प्रदान की। इस त्रिपदी के आधारसे गणधरों ने द्वादशांग गणिपिटक की रचना की। ग्यारह गणधरों के नौ गण हुए। वे इस प्रकार— सात गणधरोंकी भिन्न भिन्न वाचनाएं होने से सात गण हुए। अकम्पित और अचल भ्राता दोनों की परस्पर समान वाचना होने से एक गण हुआ। इसी प्रकार मेतार्य

चन्दनबालादि राज-कन्यकानां दीक्षा-ग्रहणादिकं

और प्रभास की भी एकसी वाचना होने से एक गण हुआ। इस प्रकार नौ गण हुए। तदनन्तर श्रमण भगवान् महावीर मध्यम पावापुरी से विहार कर अनेक भव्य जीवोंको प्रतिबोध देते हुए जनपद विहार विचरने लगे। इस प्रकार अनेक देशों में विहार करते हुए भगवान् ने लोगों की अज्ञान रूपी दरिद्रता को दूर करके उन्हें ज्ञानादि की सम्पत्तिसे युक्त किया। जैसे आकाश में प्रकाशमान होता हुआ भानु अन्धकार को दूर करके जगत को हर्षित करता है, उसी प्रकार जगद्भानु भगवान् ने मिथ्यात्वरूपी अन्धकार का निवारण करके ज्ञान के आलोकसे लोकको आह्लादित किया। भवरूपी कूप में पडे हुए भव्यों को ज्ञानरूपी डोरे से बाहर निकाला। भगवान् ने मेघ की भांति अमोघ धर्मोपदेश की अमृतमयी धारा से पृथ्वी को सिंचन किया। इस प्रकार विहार करते हुए भगवान् के इकतालीस चातुर्मास पूर्ण हुए। वे इस प्रकार पहला चातुर्मास अस्थिक ग्राम में (१) एक चम्पानगरी में (२) दो चातुर्मास पृष्ठ चम्पा में (४) वारह

वैशालीनगरी और वाणिज्य ग्राम में (१६) चौदह राजगृह नगर में--नालंदा नामक पाडे में (३०) छह मिथिला में (३६) दो भद्दिलपुर में (३८) एक आलंभिका नगरी में (३९) एक श्रावस्ती नगरी में (४०) और एक वज्रभूमि नामक अनार्य देश में (४१) हुआ। इस प्रकार भगवान् के इकतालीस चौमासे व्यतीत हुए। तत्पश्चात् जनपद विहार करते हुए भगवान् अन्तिम बयालीसवां चौमासा करने के लिये पावापुरि में हस्तिपाल राजा के पुराने चुंगीघर (जकातस्थान) में स्थित हुए ॥४०॥

मूलम्--तेणं कालेणं तेणं समएणं सक्के देविंदे देवराया जेणेव पावापुरी नयरी जेणेव समणे भगवं महावीरे तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता समणं भगवं महावीरं वंदइ नमंसइ, वंदित्ता नमंसित्ता समणस्स भगवओ महावीरस्स अंतियं धम्मं सोच्चा निसम्म हट्ठतुट्ठ० एवं वयासी--पभो निव्वाणसमयं संनिकिट्ठं जाणिऊण सांजलिपुटं निवेययामो गब्भ, जम्म, दक्खा, केवलणाण

समए हत्थोत्तरा नक्खत्तं आसी—अहुणा भासरासी महग्गहो संकंतो हवइ, दो सहस्स वरिसपज्जंतं उदिए पूया सक्कारेइ पवत्तति। घटिका दुयं आउस्सं अभिविड्ढिं कुरू। दुट्ठग्गहो भासरासी महग्गहो सांतो भविस्सइ। भगवं-आह—सक्का मेरूं अंगुलिणा उट्ठाविउं समत्थोह्मि किंतु निरुपम आउसं खण-मवि नूणाहियं करणे न समत्थोह्मि। रत्तीए दिवसं करिउं सक्केमि, दिवसस्स रत्तीं करिउं सक्कोह्मि किंतु निरुवम आउसं खणमवि नूणाहियं करणे न समत्थोह्मि।

कइविहेणं भंते उग्गहे पण्णत्ते, सक्का पंचविहे उग्गहे पण्णत्ते, तं जहा—देविंदोग्गहे रायग्गहे गाहावइ उग्गहे सागारिय उग्गहेसाहम्मिय उग्गहे। जे इमे भंते अज्जत्ताए समणा निग्गंथा विहरंति, एएसि णं अहं उग्गहे अणु-जाणामी तिकट्टु समणं भगवं महावीरं वंदइ नमंसइ, वंदित्ता नमंसित्ता,

आयुषः अल्पत्वदी-र्घत्वकरणे असमर्थत्वम्

तमेव दिव्वं जाणविमाणं दुरूहइ दुरूहित्ता जामेव दिसं पाउब्भूए तामेव दिसं पडिगए। भंते त्ति भगवं गोयमे समणं भगवं महावीरं वंदइ नमंसइ वंदित्ता नमंसित्ता एवं वयासी—सक्केणं भंते देविंदे देवराया किं सावज्जं भासं भासइ अणवज्जं भासं भासइ, गोयमा! सावज्जंपि भासं भासइ, अणवज्जंपि भासं भासइ, से केणट्ठेणं भंते एवं वुच्चइ सावज्जंपि जाव अणवज्जंपि भासं भासइ, गोयमा! जाहे णं सक्के देविंदे देवराया सुहुमकायं अणिज्जूहित्ता णं भासं भासइ, ताहे णं सक्के देविंदे देवराया सावज्जं भासं भासइ, जाहे णं सक्के देविंदे देवराया सुहुमकायं निज्जूहित्ताणं भासं भासइ ताहे णं सक्के देविंदे देवराया अणवज्जं भासं भासइ ॥४१॥

भावार्थ—उसकाल और उससमय देवेन्द्र देवराज शक्र जहां पर पावापुरी नगरी थी एवं

जहां पर श्रमण भगवान् महावीर विराजमान थे वहां गया वहां जाकरके श्रमण भगवान् महावीरको वंदनाकी नमस्कार किया वंदना नमस्कार करके श्रमण भगवान् महावीर प्रभुसे धर्मका श्रवण कर उसे हृदयमें धारण करके हृष्ट तुष्ट होकर प्रभुको इस प्रकार कहा हे प्रभो निर्वाणका समय समीपवर्त्ति जानकर हाथ जोडकर प्रार्थना करता हूं गर्भ, जन्म, दीक्षा और केवलज्ञान उत्पत्ति के समय हस्तोत्तरा नक्षत्र था, अब भासराशी नाम का महाग्रह संक्रांत हुवा है दो हजार वर्ष पर्यन्त आपके साधु साध्वीयोंका पूजा सत्कार प्रवर्तेगा दो घटि की आयुष्यकी वृद्धि कीजिए क्यों की तब तक भस्मराशी महाग्रह शांत हो जायगा भगवान ने कहा—हे शक्र! मैं मेरु पर्वतको एक अंगुलीसे उठाने में शक्तिमान् हूं, परंतु निरुपम आयुष्य एकक्षण भी न्यून अथवा अधिक करनेमें समर्थ नहीं हूं, रात्रि मे दिवस करनेको समर्थ हूं, और दिवस में रात्री बनाने में समर्थ हूं परंतु निरुपम आयुष्य एकक्षण भरका भी न्यूनाधिक करने में समर्थ नहीं हूं।

आयुषः अल्पत्वदीर्घत्वकरणे असमर्थत्वम्

हे भगवन् उपग्रह कितने प्रकार का है? हे शक्र! उपग्रह पांच प्रकार का कहा गया है जैसे देवेन्द्र उपग्रह, राजग्रह गाथापति उपग्रह सागारिक उपग्रह साधर्मि उपग्रह ये जो श्रमण निर्ग्रन्थ विचरते हैं उनको हम उपग्रह–आज्ञा, देता हूं ऐसा कह कर श्रमण भगवान् महावीरको वंदना की नमस्कार किया वंदना नमस्कार करके वही दिव्य यानविमान में बैठकर जिस दिशासे आये थे वहीं पर चले गये तत्पश्चात् हे भदन्त! इस प्रकार संबोधन करके भगवान् गौतम स्वामीने भगवान्‌को वंदना नमस्कार करके इस प्रकार कहा–हे भगवान् देवेन्द्र देवराज सावद्य भाषा बोलते हैं अथवा निरवद्य भाषा बोलते हैं? हे गौतम! सावद्य भाषा भी बोलते हैं निरवद्य भाषा भी बोलते हैं हे भगवन् आप ऐसा किस हेतु से कहते है कि सावद्य और निरवद्य दोनों प्रकारकी भाषा देवेन्द्र बोलते हैं? हे गौतम! जब देवेन्द्र देवराज शक्र मुहपत्ति न बांधकर सूक्ष्मकाय जीव की हिंसा हो इस प्रकार से बोलते हैं तब शक्र सावद्य भाषा बोलते हैं और

जब देवेन्द्र देवराज शक्र मुहपत्ती अथवा उत्तरासंग रखकर सूक्ष्मकाय की रक्षा हो इस प्रकार से बोलते हैं तब देवेन्द्र देवराज निरवद्य भाषा बोलते हैं ॥४१॥

मूलम्—तेणं कालेणं तेणं समएणं समणे भगवं महावीरे आसन्नं निय निव्वाणतिहिं अणुहविय मज्झ पेमाणुरागरत्तस्स अस्स मम निव्वाणं दट्ठूण केवलनाणुप्पत्ति पडिबंधो मा भवउ त्ति कट्टु गोयमसामिं देवसम्ममाहण पडिवोहणट्ठं आसन्न गामंसि दिवसे पेसीअ। तेणं समणं भगवं महावीरे तीसं वासाइं आगारवासमज्झे वसिअ साइरेगाइं दुवालसवासाइं छउमत्थ-परियाए, देसूणाइं तीसं वासाइं केवलिपरियाए एवं बायालीसं वासाइं सामण्ण परियाए वसिय, बावत्तरिवासाइं सव्वाउयं पालइत्ता खीणे वेयणिज्जाउय-नामगुत्तकम्मे इमीसे ओसप्पिणीए दूसमसुसमाए समाए बहुवीइक्कंताए तीहिं

बासेहिं अद्धनवमेहि य मासेहि सेसेहि पावाए णयरीए हत्थिवालस्स रण्णो रज्जुगसालाए जुण्णाए तस्स दुचत्तालीस इमस्स वासावासस्स जे से चउत्थे मासे सत्तमे पक्खे कत्तियबहुले, तस्स णं कत्तियबहुलस्स पन्नरसी पक्खेणं जा सा चरमा रयणी, तीए अद्धरत्तीए एगे अबीए छट्ठेणं भत्तेणं अपाणए णं संपलियंकनिसण्णे दस अज्झयणाइं पावफलविवागाइं, दस अज्झयणाइं पुण्णफलविवागाइं कहित्ता, छत्तीसं च अपुट्ठवागरणाइं वागरित्ता एवं छप्पण्णं अज्झयणाइं कहित्ता पहाणं नाम मरुदेवज्झयणं विभावेमाणे अंतोमुहुत्ताउसेसे जोगे निरुंभमाणे लोउज्जोए सिया पहू सेलेसिं पडिवज्जइ, तया कम्मं खवित्ताणं सिद्धिगइं गच्छइ नीरओ, सिद्धिं गमित्ता लोगमत्थयत्थो हवइ सासओ। एवं कालगए विइक्कंते समुज्जाए। छिन्नजाइ जरामरणबंधणे सिद्धे

बुद्धे मुत्ते अंतगडे परिणिव्वुडे सव्वदुक्खपहीणे जाए। तेणं कालेणं तेणं समएणं चंदे नामं दोच्चे संवच्छरे पीइवद्धणे मासे नंदिवद्धणे पक्खे। अग्गिवेस्से उवसमित्ति अवरे नामे दिवसे, देवाणंदा निरतित्ति अवरणामा रयणी। अच्चे लवे, मुहुत्ते पाणू, सिद्धे थोवे, नागे करणे, सव्वट्ठसिद्धे मुहुत्ते साइनक्खत्ते चंदेण सद्धिं जोगमुवागए यावि होत्था।

जं रयणिं च णं समणे भगवं महावीरे कालगए तं रयणिं च णं बहूहिं देवेहि देवीहि य ओवयमाणेहि य उप्पयमाणेहि य देवुज्जोए देवसण्णिवाए देवकहकहे उप्पिंजलगभूए यावि होत्था ॥४२॥

शब्दार्थ—[तेणं कालेणं तेणं समएणं समणे भगवं महावीरे आसन्नं नियनिव्वाणतिहिं अणुहविय] उस काल और उस समयमें श्रमण भगवान महावीरने अपने

निर्वाण का दिन समीप जानकर [मज्झ पेमाणुरागरेत्तस्स अस्स 'मम निव्वाणं दट्ठूण केवलणाणुप्पत्तिपडिबंधो मा भवउ' त्ति] मेरे प्रेम में अनुरक्त इन्द्रभूति को मेरा निर्वाण देखकर केवलज्ञान की उत्पत्ति में विघ्न न हो, ऐसा विचार कर [गोयमसामिं देवसम्म माहणपडिवोहणट्ठं आसन्नगामम्मि दिवसे पेसीअ] गौतमस्वामि को देवशर्मा ब्राह्मण को प्रतिबोध देने के लिए पास के एक ग्राम में दिन में भेज दिया। [तेणं समणे भगवं महावीरे तीसंवासाइं अगारवासमज्झे वसिय] वे श्रमण भगवान महावीर तीस वर्ष गृहवास में रहें [साइरेगाइं दुवालसवासाइं छउमत्थपरियाए] कुछ समय अधिक बारह वर्ष तक छद्मस्थ पर्याय में रहे। [देसूणाइं तीसं केवलिपरियाए] तथा कुछ कम तीस वर्ष केवली पर्याय विचरे [एवं बायालिसं वासाइं सामण्णपरियाए वसिय] इस प्रकार बयालीस वर्ष श्रमण पर्याय में रहकर [बावत्तरिवासाइं सव्वाउयं पालयित्ता] एवं बहत्तर वर्ष की समग्र आयुको भोगकर [खीणे वेयणिज्जाउयनामगुत्तकम्मे] तथा

भगवतो निर्वाण-समय-चरित्रम्

वेदनीय आयुष्क नाम और गोत्र कर्म के क्षीण होने पर [इमीसे ओसप्पिणीए दूसमसुसमाए समाए बहुवीइक्कंताए तीहिं वासेहिं अद्धनवमेहिं य मासेहि सेसेहि] इस अवसर्पिणी काल के दुष्षम सुषम आरे का अधिक भाग बीत जाने पर, तीन वर्ष और साढे आठ मास शेष रहने पर [पावाए णयरीए हत्थिवालस्स रण्णो रज्जुगसालाए जुण्णाए] पावापुरी में राजा हस्तिपाल के जीर्ण चुंगीघर में [तस्स दुचत्तालीसइमस्स वासा वासस्स जे से चउत्थे मासे सत्तमे पक्खे कत्तियबहुले तस्स णं कत्तियबहुलस्स पण्ण-रसी पक्खेणं जा सा चरमा रयणी] बयालीसवें चौमासे के चौथे मास और सातवें पक्ष में कार्तिक मास के कृष्णपक्ष में और कार्तिक कृष्णपक्ष की अमावस्या के दिन [ताए अद्धरत्तीए एगे अबीए छट्ठेणं भत्तेणं अपाणएणं संपलियंकणिसण्णे] अन्तिम रात्रि के अर्द्धभाग में अकेले निर्जल षष्ठ भक्त की तपस्या करके पद्मासन से विराजमान हुए। [दस अज्झयणाइं पावफलविवागाइं] उस समय दुःख विपाक के दस अध्ययन पाप

फल—विपाक के और [दस अज्झयणाइं पुण्णफलविवागाइं कहित्ता] और सुखविपाक के दस अध्ययन—पुण्य के फल—विपाक के कहकर [छत्तीसं च अपुट्ठवागरणाइं वागरित्ता एवं छप्पण्णं अज्झयणाइं कहित्ता] तथा उत्तराध्ययन के छत्तीस अध्ययन विना पूछे प्रश्नों का उत्तर देकर—इस प्रकार छप्पन अध्ययन फरमाकर [पहाणं नाम मरुदेवज्झयणं विभावेमाणे अंतोमुहुत्तायुसेसे] प्रधान नामक मरुदेव के अध्ययन का प्ररूपण करते हुए अन्तर्मुहूर्त्त आयुशेष रहने पर [जोगे निरुंभमाणे] मन वचन एवं कायके योग का निरोध करने पर [लोउज्जोए सिया] तीनों लोक में प्रकाश हुवा, [पहू सेलेसिं पडिवज्जइ] प्रभुने शैलेशी अवस्था प्राप्त की [तया कम्मं खवित्ता सिद्धिगइं गच्छइ] तब आठों कर्म को खपा करके कर्मरजरहित सब कर्मों से मुक्त होकर मोक्षगति को प्राप्त की [सिद्धिगइं गमित्ता] सिद्धिगति को प्राप्त करके [लोगमत्थयत्थो] लोक के अग्रभाग पर स्थित रहते हुए [सिद्धो हवइ सासओ] शाश्वत नित्यपने से सिद्ध

हो कर रहते हैं [कालगए विइक्कंते समुज्जाए] कालधर्म को प्राप्त हुए [छिन्न जाइ जरा-मरणबंधणे सिद्धे बुद्धे मुत्ते अंतगडे परिणिव्वुडे सव्वदुक्खप्पहीणे जाए] संसार से निवृत्त हुए, पुनरागमन–रहित उर्ध्वगति–कर गये, जन्म जरा और मरण के बन्धन से रहित हो गये। सिद्ध हुए, बुद्ध हुए, मुक्त हुए, परमशांति को प्राप्त हुए, और समस्त दुःखों से रहित हुए।

[तेणं कालेणं तेणं समएणं चंदे नामं दोच्चे संवच्छरे] उस काल और उस समय में चन्द्रनामक द्वितीय संवत्सर था [पीइवद्धणे मासे नंदिवद्धणे पक्खे] प्रीतिवर्द्धन मास था, नन्दिवर्द्धन पक्ष था [अग्गिवेस्से उवसमित्ति अवरनामे दिवसे] अग्निवेश्य–जिसका दूसरा नाम उपशम है दिन था [देवानंदा निरतित्ति अवरनामा रयणी] देवानन्दा, अपरनाम निरति नामक रात्रिथी [अच्चे लवे] अर्द्ध नामक लव था [मुहुत्ते पाणू] मुहूर्त नामक प्राण था [सिद्धे थोवे] सिद्ध नामक स्तोक था [नागे करणे] नाग नामक करण था

[सव्वट्ठसिद्धे मुहुत्ते] सर्वार्थसिद्ध नामक मुहूर्त्त था [साई नक्खत्ते चंदेण सद्धिं जोगमुवागए यावि होत्था] और स्वाती नक्षत्र का चन्द्रमा के साथ योग था [जं रयणिं च णं समणे भगवं महावीरे कालगए] जिस रात्रि में श्रमण भगवान महावीर का निर्वाण हुआ [तं रयणिं च णं बहुहिं देवेहि देवीहि य ओवयमाणेहि य उप्पयमाणेहि य देवुज्जोए देवसण्णिवाए देवकहकहे उप्पिंजलगभूए यावि होत्था] उस रात्रि में बहुत से देवों और देवियों के नीचे आने और ऊपर जाने के कारण देव-प्रकाश हुआ, देवों का कल कल हुआ। देवों की बहुत बडी भीड लगी ॥४२॥

भावार्थ—उस काल और उस समय में श्रमण भगवान् महावीरने अपने निर्वाण के दिन समीप जानकर 'मेरे उपर स्नेह रखनेवाले गौतम को मेरा निर्वाण देखकर केवलज्ञान की प्राप्ति में विघ्न न हो' इस प्रकार विचार कर गौतमस्वामी को देवशर्मा नामक ब्राह्मण को प्रतिबोध देने के लिये पावापुरी के समीपवर्ती किसी ग्राम में दिनके

पीछले समय भेज दिया। श्रमण भगवान् महावीर तीस वर्ष तक गृहवास में रहे कुछ समय अधिक बारह वर्ष पर्यन्त छद्मस्थावस्था में रहे। और कुछ समय कम तीस वर्ष केवली पर्याय में रहे। इस प्रकार बयालीस वर्षों तक चारित्र पर्याय में रहे। जन्मकाल से आरंभ करके समग्र आयु बहत्तर वर्ष की भोगी। तत्पश्चात् वेदनीय, आयु, नाम और गोत्र नामक चार अघातिक कर्मों का क्षय हो जाने पर इसी अवसर्पिणी काल के दुष्षम–सुषम नामक चौथे आरे का अधिक भाग बीत जाने पर और सीर्फ तीन वर्ष तथा साढे आठ महीने शेष रहने पर पावापुरी में हस्तिपाल राजा की पुरानी शुल्क-शाला में बयालीसवें चौमासे के चौथे मास और सातवें पक्ष में कार्तिक मासके कृष्ण-पक्ष में और कार्तिक कृष्णपक्ष की अमावस्या तिथि में, अन्तिम रात्रि के अर्ध भाग में अर्थात् आधी रात के समय में अकेले–दूसरे मोक्षगामी जीव के साथ के विना ही जलपान रहित बेले की तपस्या के साथ पद्मासन से विराजमान हुए। उस

समय विपाक सूत्र के प्रथम स्कन्ध नाम से प्रसिद्ध, पाप का फल विपाक दर्शानेवाले दस दुःख विपाक नामक अध्ययनों को तथा विपाकसूत्र के द्वितीय अध्ययन के नाम से प्रसिद्ध पुण्य का फल बतलानेवाले दस सुख विपाक नामक अध्ययनों को कह कर और उत्तराध्ययन के नाम से प्रसिद्ध छत्तीस अध्ययन रूप अपृष्ट व्याकरणों को अर्थात् पूछे विना ही किये गये व्याकरणों को कहकर और इस प्रकार सब छप्पन अध्ययन फरमाकर प्रधान नामक मरुदेव अध्ययन का प्ररूपण करते हुए अन्तर्मुहूर्त्त आयु शेष रहने पर भगवान् ने मन वचन एवं काय के योग का निरोध करने पर तीनों लोगो में प्रकाश हुवा। प्रभुने शैलेशी अवस्था प्राप्त की तव आठों कर्मों को खपाकर कर्म रजरहित—सब कर्मों से मुक्त होकर मोक्षगति को प्राप्त की सिद्धि गति को प्राप्त करके लोकके अग्रभाग पर स्थित रहते हुए शाश्वत—नित्यरूप से सिद्ध होकर रहते हैं। कालधर्म को प्राप्त हुए, अर्थात् कायस्थिति और भवस्थिति से

मुक्त हुए पुनरागमन रहित गति को प्राप्त हुए। जन्म और मरण के बन्धन से मुक्त हुए, परमार्थ को साधकर सिद्ध हुए, तत्वार्थ को जानकर बुद्ध हुए और समस्त कर्मों के समूह से मुक्त हुए, उनके समस्त दुःख दूर हो गये। किसी भी प्रकार का संताप न रहने से परम शांति को–निर्वाण को प्राप्त हुए, और इस कारण समस्त शारीरिक और मानसिक दुःखों से रहित हो गये। उस काल और उस समय में अर्थात् भगवान् के निर्वाण के अवसर पर चन्द्र नामक द्वितीय संवत्सर था। प्रीतिवर्धन नामक मास, नन्दिवर्धक नामक पक्ष, उपशम जिस का दूसरा नाम है ऐसा अग्निवेश्य नामक दिवस था। देवानन्दा, जिसका दूसरा नाम निरति है, रात्रि थी। अर्ध नामक भव, मुहूर्त्त नामक प्राण, सिद्ध नामक स्तोक, नाग नामक करण, सर्वार्थसिद्ध नामक मुहूर्त्त था और स्वाती नक्षत्र के साथ चन्द्रमा का संबंध को प्राप्त था। जिस रात्रि में श्रमण भगवान् महावीर का निर्वाण हुआ उस रात्रि में बहुत से देवों और देवियों के नीचे आने और ऊपर जाने से देवप्रकाश

हुआ, देवों का संगम हुआ, देवों का कलकल नाद हुआ और देवों की बहुत बडी भीड भी हुई ॥४२॥

मूलम्—तए णं से गोयमसामी समणस्स भगवओ महावीरस्स निव्वाणं सुणिय वज्जाहए विव खणं मोणमोलंबिय थद्धो जाओ। तओ पच्छा मोह-वसंगओ सो विलवइ—भो! भो! भदंत महावीर! हा! हा! वीर! एयं किं कयं भगवया, जं चरणपज्जुवासगं मं दूरे पेसिय मोक्खं गए। किमहं तुम्हं हत्थेण गहियं अचिट्ठिस्सं, किं देवाणुप्पियाणं निव्वाणविभागं अपत्थिस्सं, जे णं मं दूरे पेसीअ। जइ दीणसेवगं मं सएणं सद्धिं अनइस्सं तो किं मोक्ख-णयरं संकिण्णं अभविस्सं? महापुरिसा उ सेवगं विणा खणंपि न चिट्ठंति, भदंतेण सा नीइ कहं विसरिया। इमा पवित्ती विपरिया जाया। सह णयणं

ताव दूरे चिट्ठउ परं अंतसमए ममं दिट्ठिओऽवि दूरे पक्खिवीअ। को अवराहो मए कओ जं एवं कयं। अहुणा को ममं गोयमगोयमेत्ति कहिय संबोहिस्सइ, कमहं पण्हं पुच्छिस्सामि, को मे हिययगयं पण्हं समाहिस्सइ। लोए मिच्छंधयारो पसरिस्सइ। तं को णं अवाकरिस्सइ। एवं विलवमाणे गोयमसामी मनंसि चिंतीअ सच्चं जं वीयरागा रागरहिया चेव हवंति। जस्स नामं चेव वीयरागो से कंसि रागं करेज्जा! एवं मुणिय ओहिं पउंजइ। ओहिणा भवकूवपाडिणं मोहकलियं वीयरागोबालंभरूवं नियावराहं जाणिय तं खामिय पच्छायावं करेइ अणुचिंतेइ य को मम? अहं कस्स? एगो एव अप्पा आगच्छइ गच्छइ, य न को वि तेणं सद्धिं आगच्छइ गच्छइ य।

'एगो हं नत्थि मे कोइ नाहमन्नस्स कस्स वि।
एवमप्पाणमणसा, अदीणमणुसासए ॥

वयणेण एगत्तभावणा भावियस्स गोयमसामिस्स कत्तियसुक्कपाडिवयाए दिणयरोदयसमयंसि चेव लोयालोयालोयणसमत्थं निव्वाणं कसिणं पडिपुण्णं अव्वावाहयं निरावरणं अणंतं अणुत्तरकेवलवरणाणदंसणं समुप्पण्णं। तया भवणवइवाणमंतरजोइसियविमाणवासीहि देवदेवीविंदेहिं सय सय इड्ढी समिद्धीहि आगंतूण केवलमहिमा कया। तेलुक्कम्मि अमंदाणंदो संजाओ। महापुरिसाणं सव्वावि चेट्ठा हियहरा हवंति। तहाहि—अहंकारो वि बोहस्स, रागो वि गुरुभत्तिओ। विसाओ केवलस्सासी, चित्तं गोयमसामिणो

जं रयणिं च णं समणे भगवं महावीरे कालगए, सा रयणी देवेहिं उज्जे-

गौतम-
स्वामिनः
विलापः
केवलज्ञान-
प्राप्तिश्च

विया। तप्पभियं सा रयणी लोए दीवालियत्ति पसिद्धा जाया। नवमल्लई नवलेच्छइ कासी कोसलगा अट्ठारस वि गणरायाणो संसारपारकरं पोसहोववासदुगं करिंसु। बीए दिवसे कत्तियसुद्धपडिवयाए गोयमसामिस्स केवलमहिमा देवेहिं कया, तेणं तं दिवसं नूयणवरिसारंभदिवसत्तणेण पसिद्धं जायं। भगवओ जेट्ठभाउणा नंदिवद्धणेण भगवं मोक्खगयं सोच्चा सोगसायरे निमज्जिएण चउत्थं कयं। सुदंसणाए भइणीए तं आसासिय नियगिहे आणाविय चतुत्थस्स पारणगं कारियं तेण सा कत्तियसुद्धविइया भाउबीयत्ति पसिद्धिं पत्ता ॥४३॥

शब्दार्थ—[तए णं से गोयमसामी समणस्स भगवओ महावीरस्स निव्वाणं सुणिय] उसके बाद गौतमस्वामीने श्रमण भगवान महावीर का निर्वाण हुआ सुनकर [वज्जाहए विव खणं मोणमवलंबिय थद्धो जाओ] क्षणभर मौन रहकर वज्राहत की तरह सुन्न हो

गये [तओ पच्छा मोहवसंगओ सो विलवइ] उसके बाद मोह के वशीभूत होकर वे विलाप करने लगे [भो ! भो ! भदंत महावीर ! हा ! हा ! वीर ! एयं किं कयं भगवया जं चरणपज्जुवासगं मं दूरे पेसिय मोक्खं गए] हे भगवन् ! महावीर ! हा ! हा ! वीर ! यह आपने क्या किया ? मुझ चरण सेवक को दूर भेज कर आप मोक्ष चले गये ! [किमहं हत्थेण गहिय अच्चिट्ठिस्सं] मैं क्या आपका हाथ पकड कर बैठ जाता ? [किं देवाणुप्पियाणं निव्वाणविभागं अपत्थिस्सं] क्या देवानुप्रिय के मोक्ष में हिस्सा बटाने की मांग करता [जे णं मं दूरे पेसीअ] जिससे मुझे दूर भेज दिया [जइ दीणसेवगं मं सएण सद्धिं अनइस्सं तो किं मोक्खणयरं संकिण्णं अभविस्सं ?] यदि इस दीन सेवक को भी साथ लेते जाते तो मोक्ष नगर संकडा हो जाता—वहां जगह नहीं मिलती ? [महापुरिसाउ सेवगं विणा खणंपि न चिट्ठंति] महापुरुष सेवक के बिना क्षणभर भी नहीं रहते। [भदंतेण सा नीई कहं विसरिया] आपने यह नीति कैसे भूला दी [इमा

गौतम-स्वामिनः विलापः केवलज्ञान-प्राप्तिश्च

पवित्ती विपरिया जाया] यह तो विपरीत ही बात हुइ ! [सह णयणं ताव दूरे चिट्ठउ परं अंतसमए ममं दिट्ठीओऽवि दूरे पक्खित्तीअ] अरे साथ लेजाना तो दूर रहा किन्तु अन्तिम समय में मुझे नजरों से भी ओझल फैंक दिया [को अवराहो मए कओ जं एवं कयं] मैंने ऐसा क्या अपराध किया था जो आपने ऐसा किया [अहुणा को ममं गोयमगोयमेत्ति कहिय संबोहिस्सइ] अब गौतम ! गौतम कह कर कौन मुझे संबोधन करेगा ? [कमहं पण्हं पुच्छिस्सामि] अब मैं किससे प्रश्न पूछूंगा [को मे हिययगयं पण्हं समाहिस्सइ] कौन मेरे हृदयगत प्रश्न का समाधान करेगा ? [लोए मिच्छंधयारो पसरिस्सइ तं कोणं अवाकरिस्सइ] लोक में मिथ्यात्व का जो अंधकार फैलेगा, उसे कौन दूर करेगा ? [एवं विलवमाणे गोयमसामी मणंसि चिंतीअ] इस प्रकार विलाप करते करते गौतमस्वामीने मन में विचार किया [सच्चं जं वीयरागा रागरहिया चेव हवंति] सच है वीतराग, रागरहित ही होते हैं [जस्स नामं चेव वीयरागो से कंसि रागं करेज्जा ?]

गौतम-स्वामिनः विलापः केवलज्ञान-प्राप्तिश्च

जिसका नाम ही वीतराग है वह किस पर राग करेगा ? [एवं मुणिय ओहिं पउंजइ] यह जानकर गौतमस्वामीने अवधिज्ञान का प्रयोग किया [ओहिणा भवकूवपाडिणं मोहकलियं वीयरागोवालंभरूपं नियावराहं जाणिय तं खामिय पच्छातावं करेइ] अवधिज्ञान से भवकूप में गिरानेवाला, मोहयुक्त और वीतराग को उपालंभ देने रूप अपने अपराध को जानकर और खमाकर पश्चात्ताप किया और विचार किया [को मम ?] मेरा कौन है ? [अहं कस्स ?] मैं किसका ? [एगो एव अप्पा आगच्छइ गच्छइ य] अकेला ही आत्मा आता है और अकेला ही जाता है [न कोवि तेण सद्धिं आगच्छइ गच्छइ य] न कोइ उसके साथ आता है और न जाता है। कहा भी है [एगो हं नत्थि मे कोइ, नाहमन्नस्स कस्स वि] मैं अकेला हूं, मेरा कोई नही है और न मैं ही किसी अन्य का हूं [एवमप्पाणमणसा अदीणमणुसासए] इस प्रकार मन से अपने दैन्य रहित–उदार आत्मा का अनुशासन करें। [वयणेण एगत्तभावना भावियस्स गोयमसामिस्स] इत्यादि

वचन से एकत्वभावना से भावित गौतमस्वामी को [कत्तियसुक्कपडिवयाए दिणयरोदय-समयंमि चेव लोयालोयणसमत्थं निव्वाणं कसिणं पडिपुण्णं अव्वावाहयं निरावरणं अणंतं अणुत्तरकेवलवरणाणदंसणं समुप्पण्णं] कार्तिक शुक्ला प्रतिपद के दिन सूर्योदय के समय लोक और अलोक को देखने में समर्थ, निर्वाण का कारण सब पदार्थों को साक्षात्कार करनेवाला प्रतिपूर्ण अव्याहत, निरावरण, अनंत और अनुत्तर श्रेष्ठ केवलज्ञान और केवलदर्शन उत्पन्न हो गया। [तया भवणवइ वाण-मंतरजोइसिय विमाणवासीही देवदेवीविंदेहि सयसयइड्ढीसमिद्धेहि आगंतूण केवल-महिमा कया] उस समय भवनपति, व्यंतर, ज्योतिष्क और विमानवासी देवों और देवियों के समूहने अपनी ऋद्धि और समृद्धि के साथ आकर केवलज्ञान की महिमा की [तेलुक्कम्मि अमंदाणंदो संजाओ] तीनों लोक में अमन्द आनंद हो गया [महापुरि-साणं सव्वावि चेट्ठा हियकरा एव हवंति] महापुरुषों की सभी चेष्टाएं हितकर ही होती

गौतम-स्वामिनः विकापः केवलज्ञान-प्राप्तिश्च

है [तहा हि] कहा भी है–[अहंकारो वि बोहस्स रागो वि गुरुभत्तिओ] आश्चर्य है कि गौतमस्वामी का अहंकार बोध प्राप्ति का कारण बन गया राग गुरुभक्ति का कारण बना [विसाओ केवलस्सासी चित्तं गोयमसामिणो] और शोक केवलज्ञान का कारण बन गया।

गौतम-स्वामिनः विलापः केवलज्ञान-प्राप्तिश्च

[जं रयणिं च णं समणे भगवं महावीरे कालगए] जिस रात्रि में श्रमण भगवान् महावीर मोक्ष पधारे [सा रयणी देवेहिं उज्जोविया] उस रात्रि में देवों ने खूब प्रकाश किया [तप्पभिइं सा रयणी लोए दीवालियत्ति पसिद्धा जाया] तभी से वह रात्रि लोक में दीपावली के नाम से प्रसिद्ध हुई। [नवमल्लइ नवलेच्छइ कासीकोसलगा अट्ठारस वि गणरायाणो संसारपारकरं पोसहोववासदुगं करिंसु] काशी देश के नौ मल्लकी और कोशल देश के नौ लेच्छकी इस प्रकार अठारहों गणराजाओं ने संसार से पार करनेवाले दो दो पौषधोपवास किये। [बीए दिवसे कत्तियसुद्धपडिवयाए गोयमसामिस्स केवल

महिमा देवेहिं कयं] दूसरे दिन कार्तिक शुक्ला प्रतिपदा को देवों ने गौतमस्वामी के केवलज्ञान की महिमा की [तेणं तं दिवसं नूयणवरिसारंभदिवसत्तणेण पसिद्धं जायं] इस कारण वह दिन नूतन वर्षारंभ का दिन प्रसिद्ध हुआ [भगवओ जेट्ठ भाऊणा नंदिवद्धणेण भगवं मोक्खगयं सोच्चा सोगसागरे निमज्जिएण चउत्थं कयं] भगवान को मोक्ष गया सुनकर शोक सागर में डूबे हुए भगवान के ज्येष्ठ भ्राता नन्दिवर्धन ने उपवास किया। [सुदंसणाए भइणीए तं आसासिय नियगिहे आणाविय चउत्थस्स पारणगं कारियं तेण सा कत्तियसुद्धबिइया भाउबीयत्ति पसिद्धिं पत्ता] सुदर्शना बहन ने उनको सान्त्वना देकर और अपने घर पर लाकर उपवास का पारणा करवाया। इस कारण कार्तिक शुक्ला द्वितीया (भाइदूज) के नाम से प्रसिद्ध हुइ ॥४३॥

भावार्थ—तब गौतमस्वामी श्रमण भगवान् महावीर का निर्वाण हुआ सुनकर, मानो वज्र से आहत हुए हों, इस प्रकार क्षणभर मौन रह कर सुन्न हो गये। तत्पश्चात्

गौतमस्वामिनः विलापः केवलज्ञानप्राप्तिश्च

मोह के वश होकर वह विलाप करने लगे, हे भगवन् ! महावीर ! हा ! हा ! वीर आपने यह क्या किया ? मुझ चरण सेवक को दूर भेज दिया और आप स्वयं मोक्ष चल दिये। क्या मैं आप को हाथ पकड कर बैठ जाता ? क्या आपके मोक्ष में हिस्सा मांग लेता ? फिर क्यों मुझे दूर भेज दिया ? अगर मुझ गरीब सेवक को आप साथ लेते जाते तो क्या मोक्षनगर में जगह न मिलती ? महापुरुष सेवक के बिना क्षण भर भी नहीं रहते, भदन्त ने यह परिपाटी कैसे भुला दी ? यह तो उल्टी ही बात हो गई। खेर, साथ ले जाना तो दूर रहा, मुझे आंखों से भी ओझल फेंक दिया। क्या अपराध किया था मैंने, जिससे आपने ऐसा किया ? अब आप देवानुप्रिय के अभाव में कौन 'गोयमा, गोयमा' कह कर मुझे संबोधन करेगा ? किससे मैं प्रश्न पूछूंगा ? कौन मेरे मनके प्रश्न का समाधान करेगा ? लोक में मिथ्यात्व का अंधकार फैल जायगा, अब कौन उसे दूर करेगा ? इस प्रकार विलाप करते हुए गौतमस्वामी ने मनमें विचार किया—सत्य है,

गौतम-
स्वामिनः
विलापः
केवलज्ञान-
प्राप्तिश्च

वीतराग, राग से वर्जित होते हैं। जिसका नाम ही वीतराग हो वह किस पर राग रक्खेगा? किसी पर भी नहीं। ऐसा जानकर गौतमस्वामीने अवधिज्ञान का उपयोग लगाया अवधिज्ञान का उपयोग से उन्हें मालूम हुआ कि यह भगवान् को उपालंभ देना मेरा अपराध है। यह अपराधभवरूपी कूप में गिरानेवाला और मोहजनित है। यह जानकर उन्होंने अपने अपराध के लिये पश्चात्ताप किया और विचार कियाकि संसार में मेरा कौन है? और मैं किसका हूं। क्योंकि यह आत्मा न किसी दूसरे आत्मा के साथ आता है, न साथ जाता है। कहा भी है–'मैं अकेला हूं–अद्वितीय हूं। मेरा कोई नहीं है और मैं किसी का नहीं हूं। इस प्रकार मनसे अपने दैन्य रहित उदार आत्मा का अनुशासन करे।' इस प्रकार एकत्व भावना से प्रभावित हुए गौतमस्वामी को कार्तिक शुक्ला प्रतिपदा को, ठीक सूर्योदय के समय ही लोक और अलोक को जानने देखने में समर्थ, मोक्ष के कारणभूत, समस्त पदार्थों कों प्रत्यक्ष करनेवाले, अविकल–

गौतम-
स्वामिनः
विलापः
केवलज्ञान-
प्राप्तिश्च

सम्पूर्ण, सब प्रकारकी रुकावटों से रहित, सब प्रकारके आवरणों से रहित, सब प्रकार की द्रव्य क्षेत्र काल भाव संबन्धी परिधियों से रहित तथा शाश्वतस्थायी और सर्वोत्तम केवल ज्ञान और केवल दर्शन उत्पन्न हो गया। भगवान् गौतम सर्वज्ञ और सर्वदर्शी हो गये। उस समय भवनपति, व्यन्तर, ज्योतिषिक और विमानवासी चारों निकायों के देवों और देवियों ने अपनी–अपनी ऋद्धि–समृद्धि के साथ गौतम स्वामी के पास आकर केवल ज्ञानका महोत्सव मनाया। उस समय तीनों लोकों में खूब आनन्द ही आनन्द हो गया। महापुरुषों की सभी क्रियाएं हितकारिणी ही होती हैं। देखिए न, गौतमस्वामी को अपनी विद्याका अहंकार हुआ तो उससे उन्हें सम्यक्त्वकी प्राप्ति हुई। अर्थात् अहंकार से प्रेरित होकर वे भगवान् को पराजित करने चले तो सम्यक्त्व प्राप्त हुआ। इसी प्रकार उनका राग भाव गुरुभक्ति का कारण बना। भगवान् के वियोग से उत्पन्न हुआ खेद केवलज्ञान की प्राप्तिका कारण हो गया। इस प्रकार

गौतम-
स्वामिनः
विलापः
केवलज्ञान-
प्राप्तिश्च

गौतम स्वामीका समग्र चरित्र आश्चर्यजनक है—अनोखा है। जिस रात्रि में श्रमण भगवान् महावीर कालधर्मको प्राप्त हुए, वह रात्रि देवोंने दिव्य प्रकाशमय बनादी थी, तभी से वह रात्रि 'दीपावलिका' इस नाम से प्रसिद्ध हुई। मल्लकी—जाति के काशी-देशके नौ गणराज्यों ने तथा लेच्छकी जातिके कोशलदेशके नौ गणराजाओंने, इस प्रकार अढारहों गणराजाओं ने संसार जन्ममरणका अन्त करने वाले दो–दो पोषधोपवास किये। पोष अर्थात् धर्मकी पुष्टि करने वाला उपवास पोषधोपवास कहलाता है। अथवा धर्मका पोषण करनेवाला, अष्टमी आदि पर्व–दिनों में किया जानेवाला, आहार आदिका त्याग करके जो धर्मध्यानपूर्वक निवास किया जाता है, वह पोषधोपवास कहलाता है। दूसरे दिन अर्थात् कार्त्तिक शुक्ल प्रतिपदा को देवोंने गौतमस्वामी के केवलज्ञान प्राप्ति का महोत्सव मनाया था। इस कारण वह दिन—कार्त्तिक शुक्ल प्रतिपद् नवीन वर्षके आरंभका दिन कहलाया। भगवान् महावीरके ज्येष्ट भ्राता नन्दिवर्धनने, भगवान् को

गौतम-
स्वामिनः
विलापः
केवलज्ञान-
प्राप्तिश्च

मोक्ष प्राप्त हुआ सुनकर, शोकके सागर में निमग्न होकर उपवास किया था, तब नन्दिवर्धनकी बहिन सुदर्शनाने उन्हें सान्त्वना देकर और अपने घरमें लाकर उपवास का पारणा करवाया, इस कारण–कार्त्तिक शुक्ल द्वितीया 'भाई-दुजा' के नामसे विख्यात हो गई ॥४३॥

गौतम-स्वामिनः विलापः केवलज्ञान-प्राप्तिश्च

## भगवओ परिवारवण्णणं

मूलम्–तेणं कालेणं तेणं समएणं समणस्स भगवओ महावीरस्स इंद-भूईप्पभिईणं (१४००) चउद्दस सहस्ससाहूणं उक्किट्ठा साहूसंपया होत्था। चंदणबालापभिईणं (३६०००) छत्तीस समणीसाहस्सीणं उक्किट्ठा समणी-संपया। संखपोक्खलिप्पभिइणं (१५९०००) एगूणसट्ठिसहस्सऽभहियाणं एग-सयसहस्स समणोवासगाणं उक्किट्ठा समणोवासगसंपया। सुलसा रेवईपभिईणं

(३१८०००) अट्ठारस सहस्सब्भहियाणं तिसयसहस्स समणोवासियाणं उक्किट्ठा समणोवासियसंपया। अजिणाणं जिणसंकासाणं सव्वक्खरसन्निवाईणं जिणस्सेव अवितहं वागरमाणाणं तिसयाणं चउद्दसपुव्वीणं उक्किट्ठा चउद्दसपुव्वि संपया। अइसयपत्ताणं तेरससयाणं ओहिनाणीणं उक्किट्ठा ओहिनाणि संपया। उप्पण्णवरणाणदंसणधराणं सत्तसयाणं केवलनाणीणं उक्किट्ठा केवलनाणिसंपया। अदेवाणं देविड्ढिपत्ताणं सत्तसयाणं वेउव्वीणं उक्किट्ठा वेउव्वियसंपया। अड्ढाइज्जेसु दीवेसु दोसु य समुद्देसु पज्जत्तगाणं सन्नि पंचिंदियाणं मणोगए-भावे जाणमाणाणं पंचसयाणं विउलमईणं उक्किट्ठा वाइसंपया होत्था। सिद्धाणं जाव सव्वदुक्खप्पहीणाणं सत्तसयाणं अंतेवासीणं उक्किट्ठा संपया। एवं चेव चउद्दससयाणं अज्जियासिद्धाणं उक्किट्ठा संपया। एवं सव्वा एगवीसइसया

सिद्धसंपयाणं अट्ठसया अणुत्तरोववाइयाणं गइकल्लाणाणं ठिइकल्लाणाणं आगमेसिभद्दाणं उक्कोसिया अणुत्तरोववाइयसंपया होत्था। दुविहा य अंतगडभूमी होत्था। तं जहा—जुगंतगडभूमी य परियायंतगडभूमी य ॥४४॥

शब्दार्थ—[तेणं कालेणं तेणं समएणं समणस्स भगवओ महावीरस्स इंदभूइपमिईणं (१४०००) चउद्दससहस्ससाहूणं उक्किट्ठा साहुसंपया होत्था] उस काल और उस समयमें श्रमण भगवान् महावीरकी इन्द्रभूति आदि चौदह हजार साधुओंकी उत्कृष्ट साधु संपदा थी [चंदनबाला पभिईणं (३६०००) छत्तीस समणी साहस्सीणं उक्किट्ठा समणीसंपया] चन्दनबाला आदि छत्तीस हजार साध्वियोंकी उत्कृष्ट साध्वी संपदा थी (संखपोक्खलिप्पभिईणं (१५९०००) एगूणसट्ठिसहस्सब्भहियाणं एगसय सहस्स समणोवासियाणं उक्किट्ठा समणोवासिय संपया] शंख पुष्कलि आदि एकलाख उनसठ हजार श्रावकों की उत्कृष्ट श्रावक सम्पदा थी [सुलसा रेवइपभिईणं (३१८०००)

अट्ठारससहस्सब्भहियाणं तिसयसहस्ससमणोवासियाणं उक्किट्ठा [समणोवासियसंपया] सुलसा रेवती आदि तीन लाख अठार हजार श्राविकाओं की उत्कृष्ट श्राविका संपदा थी [अजिणाणं जिणसंकासाणं सव्वक्खरसन्निवाईणं जिंनस्सेव अवितहं वागरमाणाणं] जिन नहीं परन्तु जिन के समान सर्वाक्षर सन्निपाती और जिन की भांति ही सत्यप्ररूपणा करने वाले [तिसयाणं चउद्दसपुव्वीणं उक्किट्ठा चउद्दस पुव्विसंपया] चौदह पूर्वधरकों की उत्कृष्ट तीनसौ चउदह पूर्वधरों की सम्पदा थी। [अइसयपत्ताणं तेरस सयाणं ओहिनाणीणं उक्किट्ठा ओहिनाणिसंपया] अतिशयको प्राप्त तेरहसौ अवधि ज्ञानियों की उत्कृष्ट अवधिज्ञानी संपदा थी [उप्पन्न वरणाणदंसणधराणं सत्तसयाणं केवलनाणीणं उक्किट्ठा केवलनाणिसंपया] सातसौ उत्पन्नवर ज्ञानदर्शनको धारण करने वाले केवलियों की उत्कृष्ट केवली संपदा थी [अदेवाणं देविड्ढिपत्ताणं सत्तसयाणं वेउव्वीणं उक्किट्ठा वेउव्वियसंपदा] देव न होने पर भी देव ऋद्धि

को प्राप्त सातसौ वैक्रियलब्धि के धारकों की उत्कृष्ट वैक्रियिक सम्पदा थी। (अड्ढाइज्जेसु दीवेसु दोसु य समुद्देसु पज्जत्तगाणं सन्निपंचिंदियाणं मणोगए भावे जाणमाणाणं पंचसयाणं विउलमईणं उक्किट्ठा विउलमइसंपया] ढाई द्वीपों और दो समुद्रों के पर्याप्त संज्ञीपंचेन्द्रिय जीवों के मनोगत भावों को जाननेवाले पांचसौ विपुलमति ज्ञानियोंकी विपुलमति–सम्पदा थी [सदेवमणुयासुराए परिसाए वाए अपराजियाणं चउसयाणं वाईणं उक्किट्ठा वाइसंपया होत्था] देवों मनुष्यों और असुरों सहित परिषद् में वाद विवाद में पराजित न होनेवाले चारसौ वादियोंकी उत्कृष्ट वादी सम्पदा थी [सिद्धाणं जाव सव्वदुक्खप्पहीणाणं सत्तसयाणं अंतेवासीणं उक्किट्ठा संपया] सिद्धो यावत् समस्त दुःखों से रहित सातसौ सिद्धोंकी उत्कृष्ट सिद्ध सम्पदा थी [एवं चेव चउद्दससयाणं अज्जियासिद्धाणं उक्किट्ठा संपया] इसी प्रकार चौदह सो आर्यिका सिद्धों की उत्कृष्ट सम्पदा थी [एवं सव्वा एगवीसइसया सिद्धसंपयाणं] इस प्रकार दोनों को

मिलाकर इक्कीससौ सिद्धोंकी सम्पदा थी [अट्ठसया अणुत्तरोववाइयाणं गइकल्लाणाणं ठिइकल्लाणाणं आगमेसिभद्दाणं उक्कोसिया अणुत्तरोववाइयाणं संपया होत्था] गति-कल्याण स्थिति कल्याण भावीभद्र आठसौ अनुत्तरोपपातिकों की उत्कृष्ट अनुत्तरोपपातिक सम्पदा थी। [दुविहा य अंतरागडभूमी होत्था—तं जहा—] दो प्रकार की अन्तकृत भूमि थी जैसे—[जुगंतगडभूमी य परियंतगडभूमि य] युगांतकृत भूमि[1] और पर्यायान्तकृतभूमि[2]

---

१—कालकी एक प्रकारकी अवधिको युग कहते हैं। युगक्रम से होते हैं। इस समानता के कारण गुरु, शिष्य, प्रशिष्य आदि के क्रम से होनेवाले पुरुष भी युग कहलाते हैं। उन युगों से प्रमित मोक्ष गामियों के काल को युगांतकृत् भूमि कहते हैं। भगवान महावीर तीर्थ में भगवान महावीर के निर्वाण से आरंभ करके जम्बूस्वा[illegible] निर्वाण पर्यन्तका काल युगांतकृत् भूमि है। इसके बाद मोक्ष गमनका विच्छे[illegible]

भावार्थ—उस काल और उस समय में श्रमण भगवान् महावीर की इन्द्रभूति आदि चौदह हजार साधुओं की उत्कृष्ट साधु—सम्पदाथी, अर्थात् भगवान् के चौदह हजार साधु थे। चन्दनवाला आदि छत्तीसहजार साध्वियों की उत्कृष्ट साध्वी—संपदा थी, अर्थात् छत्तीस हजार साध्वियां थी। शंख, शतक—अपरनाम वाले तथा पुष्कलि वगैरह एकलाख उनसठ हजार [१५९०००] आदि तीन लाख अठारह हजार श्राविकाओंकी उत्कृष्ट श्राविका सम्पदा थी। जिन अर्थात् सर्वज्ञ न होने पर भी सर्वज्ञ और सर्वाक्षर—सन्निपाती अर्थात् सम्पूर्ण

---

२—मुक्ति मार्ग की भूमि पर्यायान्तकृत् भूमि कहलाती है। भगवान् की केवली-पर्याय को यहां 'पर्याय' कहा है। वह पर्याय होने पर जिन्होंने भवका अन्त किया—मोक्ष पाया, उनकी भूमि पर्यायान्तकृत्भूमि कहलाती है। भगवान् महावीर को केवली—पर्याय उत्पन्न होने के अनन्तर चार वर्ष के वाद प्रारंभ हुई मोक्ष मार्गकी भूमि पर्यायान्तकृत्भूमि है। यह दो भूमियां थी ॥४४॥

श्रुतके ज्ञाता तथा यथार्थ अर्थात् सर्वज्ञ जैसा उत्तर देने वाले चौदह पूर्वधारियों की तीनसौ उत्कृष्ट चतुर्दशपूर्वधारी सम्पदा थी। अवधिज्ञान को धारण करनेवाले प्रभावशाली तेरह सौ मुनियों की उत्कृष्ट अवधिज्ञानी सम्पदा थी। उत्पन्न हुए ज्ञान और दर्शनको धारण करनेवाले सातसौ केवलज्ञानियों की उत्कृष्ट केवली–सम्पदा थी। देव न होने पर भी देव–ऋद्धि अर्थात् वैक्रिय लब्धि को धारण करनेवाले सातसौ मुनियों की उत्कृष्ट–सम्पदा थी। जम्बूद्वीप, धातकी खण्डद्वीप और पुष्करार्धद्वीप=इस तरह अढाई द्वीपोंके तथा लवण समुद्र और कालोदधि समुद्र–इन दो समुद्रों के पर्याप्त संज्ञीपंचेन्द्रिय जीवों मनके भावों पर्यायों को जानने वाले पांचसौ विपुलमति–मनःपर्ययज्ञान के धारक विपुलमतियों की उत्कृष्ट सम्पदा थी। देवों, मनुष्यों और असुरोंसे सहित सभामें शास्त्रार्थ के विचार में पराजित न होनेवाले चारसौ वादियों की उत्कृष्ट वादी–सम्पदा थी। सिद्ध और 'यावत्'–पदसे–बुद्ध, मुक्त परिनिर्वृत तथा सब दुःखोंका अन्त करनेवाले

सातसौ सिद्धों की उत्कृष्ट संपदा थी। इसी प्रकार चौदहसौ सिद्धि के धारक साध्वियों की उत्कृष्ट संपदा थी। इस प्रकार सब मिलाकर इक्कीससौ सिद्धोंकी उत्कृष्ट सिद्ध–सम्पदा थी। अगले अनन्तर भवमें मुक्ति पानेवाले; देवलोक में तेतीस सागरोपम की स्थिति प्राप्त करनेवाले तथा जो अगले भवमें मनुष्य होकर मोक्षरूप भद्रको प्राप्त करेंगे, ऐसे आठसौ अनुत्तरोपपातिकों [अनुत्तरविमान में जानेवालों] की उत्कृष्ट अनुत्तरोपपातिक सम्पदा थी। तथा–दो प्रकारकी अन्तकृत् भूमि थी–(१) युगाकृत्भूमि और २ पर्यायान्तकृत्भूमि। कालकी एक प्रकारकी अवधिको युग कहते हैं। युग–क्रम से होते हैं इस समानता के कारण गुरु, शिष्य, प्रशिष्य आदि के कर्म से होनेवाले पुरुष भी युग कहलाते हैं। उन युगों से प्रमित मोक्षगामियों के कालको युगान्तकृत्भूमि कहते हैं। आशय यह है कि भगवान्–महावीर के तीर्थ में, भगवान् महावीर के निर्वाणसे आरंभ करके जम्बूस्वामी के निर्वाण पर्यन्तका काल युगान्तकृत्-

भूमि है। इसके पश्चात् मोक्षगमनका विच्छेद हो गया। मुक्तिमार्ग की भूमि पर्यायान्तकृत्भूमि कहलाती है। भगवान् के केवली–पर्यायको यहां 'पर्याय' कहा है। वह पर्याय होने पर जिन्होंने भवका अन्त किया–मोक्ष पाया, उनकी भूमि पर्यायान्तकृत्भूमि कहलाती है। तात्पर्य यह है कि भगवान् महावीर की केवली–पर्याय उत्पन्न होनेके अनन्तर, चार वर्ष बाद प्रारंभ हुई मोक्ष–मार्गकी भूमि पर्यायान्तकृत्भूमि है। यह दो भूमियां थी ॥४४॥

मूलम्–तेणं कालेणं तेणं समएणं, समणस्स भगवओ महावीरस्स अंतेवासी अज्ज सुहम्मे णामं थेरे–जाइसंपन्ने, कुलसंपन्ने, बाल-रूव-विणयणाण-दंसणचरित्तलाघवसंपन्ने, ओयंसी, तेयंसी, वच्चंसी, जसंसी, जियकोहे जियमाणे, जियमाए, जियलोहे, जिइंदिए, जियनिद्दे, जियपरिसहे, जीवियासामरण

भयविप्पमुक्के, तवप्पहाणे, गुणप्पहाणे, एवं-करण-चरण-णिग्गह-णिच्छय-अज्जव-मद्दव-लाघव-खंति-गुत्ती-मुत्ती-विज्जामंत-बंभचेर-वेय-णिय-णियम -सच्च-सोय-णाणदंसण-चरित्तप्पहाणे ओराले घोरे, घोरवए, घोर तवस्सी, घोर बंभचेर-वासी, उच्छूढ सरीरे, संखित्ते विउलतेउलेसे, चोद्दस पुव्वी चउणाणोवगए ॥४५॥

भावार्थ–उस काल और उस समय में श्रमण भगवंत श्री महावीर स्वामीजी के ज्येष्ठ अंतेवासी–शिष्य आर्य सुधर्मास्वामी स्थविर कैसे थे सो कहते हैं–जाति संपन्न–मातृपक्ष निर्मल था, कुल संपन्न–पितृपक्ष निर्मल था, बल संपन्न–वज्रऋषभनाराच संघयनवाले थे, रूपक–सर्वांगसुन्दर अर्थात् समचतुस्त्र संस्थान के धारक, विनय नम्र सम्पन्न कोमल स्वभाववाले ज्ञान–मति श्रुत अवधि व मनःपर्यव चार ज्ञानके धारक, दर्शन–क्षायिक सम्यक्त्व के धारक, चारित्र–सामायिकादि उत्तम चारित्र के धारक, लघुता–

द्रव्य से उपधिकर और भाव से कषाय व तीनों गर्व से रहित हलकें ओजस्वी–मन के चढते परिणाम वाले, तेजस्वी शरीर की अच्छी प्रभावाले, यशस्वी–सौभाग्यादि गुण सहित उत्तम यशवंत, क्रोध, मान, माया, लोभ, इन्द्रिय, निद्रा, परिषह इनको जीतने–वाले, निज जीविताश व मृत्यु के भय से मुक्त अनशनादि तप, संयमादिगुण पिंडविशुद्धादिक चरणसितरी, दशविध यति धर्मादि करण सितरी के गुणयुक्त रागादि शत्रु का निग्रह करता करणि के फल में निश्चय करनेवाले में प्रधान, ऋजुता, मृदुता, क्षमा, गुप्ति, मुक्ति. विद्या, मंत्र, ब्रह्मचर्य, वेद लोकिक, लोकोत्तर शास्त्र, नैगमादिनय, अभिग्रहादि निगम, वचनादि सत्यता, मनादि शौचता, ज्ञान, दर्शन व चारित्र में उदार, इन गुणों में प्रधान, घोर करणी करने वाले घोर व्रत पालने वाले, घोर तपस्वी, घोर ब्रह्मचर्य पालने वाले, शरीर की शुश्रूषा रहित संक्षिप्त विपुल तेजोलेश्यावाले चउदह पूर्व के पाठी और चार ज्ञानयुक्त थे ॥४५॥

मूलम्–तेणं कालेणं तेणं समएणं समणस्स भगवओ महावीरस्स पट्टम्मि सिरि सुहम्मसामि अहेसि ॥४६॥

शब्दार्थ–[तेणं कालेणं तेणं समएणं समणस्स भगवओ महावीरस्स] उस काल और उस समय में श्रमण भगवान् महावीर के [पट्टम्मि सिरि सुहम्म सामी अहेसि] पाट पर सुधर्मा स्वामी थे ॥४६॥

भावार्थ–उस काल और उस समय में श्रमण भगवान् महावीर के पाट पर श्री सुधर्मा स्वामी थे। श्री गौतम स्वामी केवली हो चुके थे, अतः पाट पर नहीं बैठे; इस कारण सुधर्मा स्वामी पाट पर प्रतिष्ठित किये। इसका कारण यह है–आगम में 'हे आयुष्मन्। मैंने सुना है, उन भगवान ने ऐसा कहा है, ऐसा उल्लेख है। अगर पाट पर केवली की स्थापना होती तो केवली सर्वदर्शी–सर्वज्ञ होते हैं, उन्हें किसी से कुछ सुनने की आवश्यकता नहीं होती, तो फिर वह ऐसा न कहते कि–भगवान् ने

ऐसा कहा है, मैंने सुना है। अतएव केवली पाट पर प्रतिष्ठित नहीं किये जाते ॥४६॥

## सुहम्मसामि परिचओ

मूलम्–कोल्लागसन्निवेसे धम्मिल्लविप्पस्स भद्दिलाभज्जाए जाओ सुहम्मसामी चउद्दसविज्जापारगो पण्णासवरिसंते पव्वइओ। तीसं वासाइं सिरि वद्धमाणसामिस्स अंतिए निवसिय भगवओ निव्वाणाणंतरं बारसवरिसाइं छउमत्थपरियागं पाउणित्ता जम्मओ बाणउइवरिसंते गोयमसामि निव्वाणाणंतरं केवलणाणं पाविय अट्ठवरिसाइं केवलिपरियागे ठिच्चा एगसयवरिसाइं सव्वाउयं पालइत्ता समणस्स भगवओ महावीरस्स निव्वाणाणंतरं वीसइवरिसेसु वीइक्कंतेसु जंबूसामिणं नियपट्टे ठाविय सिवं गए ॥४७॥

शब्दार्थ–[कोल्लागसन्निवेसे धम्मिल्लविप्पस्स भद्दिलाभज्जाए जाओ सुहम्म-

सामी चउद्दस विज्जापारगो पण्णासवरिसंते पव्वइओ] कोल्लागसन्निवेश के निवासी धम्मिल ब्राह्मण की पत्नी भद्दिला से उत्पन्न चउदह विद्याओं के पारगामी सुधर्मास्वामी पचास वर्ष की आयु में भगवान महावीर के पास प्रव्रजित हुए [तीसं वासाइं सिरिवद्धमाणसामिस्स अंतिए निवसिय] तीस वर्ष तक श्रीवर्धमान स्वामी के समीप रहकर [भगवओ निव्वाणाणंतरं बारसवरिसाइं छउमत्थपरियागं पाउणित्ता जम्मओ बाणउइवरिसंते] भगवान् के निर्वाण के बाद बारह वर्ष तक छद्मस्थ अवस्था में रहकर जन्म से लेकर बानवें वर्ष के अंत में [गोयमसामिनिव्वाणाणंतरं केवलणाणं पाविय] गौतमस्वामी के निर्वाण के अनन्तर केवलज्ञान प्राप्त करके [अट्ठवरिसाइं केवलपरियागे ठिच्चा एगसयवरिसाइं सव्वाउयं पालइत्ता] आठ वर्ष तक केवली अवस्था में रहकर, एक सौ वर्ष की समग्र आयु भोगकर [समणस्स भगवओ महावीरस्स निव्वाणाणंतरं] श्रमण भगवान् महावीर के निर्वाण के पश्चात् [वीसइवरिसेसु वीइक्कंतेसु जंबूसामिणं नियपट्टे ठाविय

सुधर्म-
स्वामि
परिचयः

सिवं गए] वीस वर्ष बीत जाने पर जम्बूस्वामी को अपने पाट पर स्थापित करके मोक्ष गये ॥४७॥

भवार्थ–कोल्लाक नामक ग्राम में, धम्मिल नामक ब्राह्मण था। उसकी पत्नि भद्दिला थी। सुधर्मास्वामी उसी के उदर से उत्पन्न हुए। वह ऋगवेद, यजुर्वेद, सामवेद, अथर्ववेद में शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्त, ज्योतिष और छन्द इन छह वेदांगों में तथा मीमांसा, न्याय, धर्मशास्त्र और पुराण इन सब चोदह विद्याओं में पारंगत थे। पचासवें वर्ष के अन्त में उन्होंने दीक्षा अंगीकार की। उसके बाद तीस वर्ष तक श्री वर्धमान स्वामी के समीप निवास करके, भगवान् महावीर स्वामी के पश्चात् बारह वर्ष तक छद्मस्थ-पर्याय में रहकर, जन्म से बानवें (९२) वर्ष के अन्त में, गौतमस्वामी के मोक्ष जाने के बाद केवलज्ञान प्राप्त करके, आठ वर्ष तक केवली–पर्याय में स्थिर रहकर एक सौ वर्ष की समस्त आयु भोगकर, श्रमण भगवान् महावीर के मोक्षगमन के

पश्चात् वीस वर्ष व्यतीत होने पर जम्बूस्वामीको अपने पाट पर स्थापित करके मोक्ष पधारे ॥४७॥

## जंबूसामि परिचओ

मूलम्—रायगिहे नयरे उसभदत्तस्स सेट्ठिणो धारणीए अंगजाओ पंचम देवलोगाओ चुओ जंबूनाम पुत्तो होत्था सो य सोलसवरिसाओ सिरि सुहम्म-सामि समीवे धम्मं सोच्चा पडिबुद्धो पडिवण्ण सीलसम्मत्तो अम्मापिऊणं दढा-गहेण अट्ठ कण्णाओ परिणीअ। विवाहरत्तीए सो ससिणेहाहि—ताहि पेम-संभियवाणीहिं न वा मोहिओ। सो य परोप्परं कहापडिकहाहिं ता अट्ठ वि इत्थीओ पडिबोहीअ। तीए रत्तीए चोरियट्ठं गिहे पविट्ठं नवनवइ अब्भहिएहिं चउहिं चोरसएहिं परिवुडं पभवाभिहं चोरंपि पडिबोहिअ। तओ

पच्छा उइयम्मि दिणयरे पंचसयचोरभज्जट्ठग—तज्जणगजणणीहि सद्धिं सयं पंचसयसत्तवीसइइमो होऊणं णवणवईओ कणगकोडीओ परिच्चज्ज सुहम्मसामि समीवे पव्वइओ। से णं सिरिजंबूसामी सोलसवरिसाइं गिहत्थत्ते, वीसं वासाइं छउमत्थे, चोयालीसं वासाइं केवलिपज्जाए, एवमसीइं वासाइं सव्वाउयं पालइत्ता पभवं अणगारं नियपट्टे ठाविय सिरि वीरनिव्वाणाओ चउसट्ठितमे वरिसे सिद्धिं गए।

सिरि जंबूसामी जाव मोक्खं गओ नासी ताव एवं भरहेवासे दसठाणा भविंसु, तं जहा—मणपज्जवणाणं १ परमोहिणाणं २ पुलागलद्धी ३ आहारगसरीरं ४ खवगसेणी ५ उवसमसेणी ६ जिणकप्पो ७ संजमत्तिगं ८ केवलणाणं ९ सिज्झणा १० य त्ति। मोक्खं गए उ तस्सिं एया ठाणा वुच्छिण्णा भवंति।

एत्थ दुवे संगहणी गाहाओ–

बारसवरिसेहि गोयमु, सिद्धो वीराउ वीसहि सुहम्मो ।
चउसट्ठीए जंबू, वुच्छिन्ना तत्थ दस ठाणा ।

मण १ परमोहि २ पुलाए ३ आहारग ४ खवग ५ उवसमे ६ कप्पे ७ संजमतिग ८ केवल ९ सिज्झणा १० य जंबुम्मि वुच्छिन्ना ॥२॥ ॥४८॥

शब्दार्थ–[रायगिहे नयरे उसभदत्तस्स सेट्ठिणो धारणीए अंगजाओ पंचमदेवलोगाओ चुओ जंबूनाम पुत्तो होत्था] राजगृह नगर में ऋषभदत्त श्रेष्ठी की धारिणी नामक भार्या की कूंख से उत्पन्न पंचम देवलोक से आये हुए जंबू नामक पुत्र थे [सो य सोलसवरिसाओ सिरि सुहम्मसामि समीवे धम्मं सोच्चा पडिबुद्धो] सोलह वर्ष की उम्र में सुधर्मा स्वामी के समीप धर्म को सुनकर प्रतिबोध पाया [पडिवण्ण सील

सम्मत्तो अम्मापिउणं दढागहेण अट्ठकण्णाओ परिणीअ] शीलव्रत और सम्यक्त्व धारण किया। माता पिता के प्रबल आग्रह से आठ कन्याओं के साथ विवाह किया [विवाहरत्तीए सो ससिणेहाइ ताहि वाणीहिं न वामोहिओ] सुहागरात में वह स्नेहवती पत्नियों की प्रेम पूर्ण वाणी से मोहित न हुए [सो य परोप्परं कहापडिकहाहिं ता अट्ठवि इत्थीओ पडिबोहीअ] उन्होंने परस्पर कथाओं के उत्तर में कथाएं कहकर आठों पत्नियों को प्रतिबोधित किया। [तीए रत्तीए चोरियट्ठं गिहे पविट्ठं नवनवइ अब्भहिएहिं चउहिं चोरसएहिं परिवुडं पभवाभिहं चोरंपि पडिबोहिअ] उसी रात्रि में चोरी करने के लिये घर में घुसे चारसौ निन्यानवे (४९९) चोरों सहित प्रभव नामक चोर को भी प्रतिबोधित किया [तओ पच्छा उइयम्मि दिणयरे पंचसयचोरभज्जट्ठग तज्जणगजणणीहि सिद्धिं] उसके बाद दिन उगने पर पांचसौ चोरों आठों पत्नियों के माता पिता एवं अपने माता पिता के साथ [सयं पंचसयसत्तवीसइइमो होउणं णवणवईओ कणगकोडीओ

परिच्चज्ज सुहम्मासामिसमीवे पव्वइओ] स्वयं पांचसौ सत्ताईसवें होकर निन्यानवें क्रोड सौनैया का त्याग करके सुधर्मा स्वामी के समीप संयम धारण किया। [सेणं सिरि जंबू सामी सोलसवरिसाइं गिहत्थत्ते] वे सोलह वर्ष गृहस्थावस्था में [वीसं वासाइं छउमत्थे] वीस वर्ष छद्मस्थ अवस्था में [चोयालीसं वासाइं केवलिपज्जाए] चवालीस वर्ष केवली अवस्था में [एवमसीइं वासाइं सव्वाउयं पालइत्ता पभवं अणगारं नियपट्टे ठाविय सिरि वीरनिव्वाणाओ चउसट्ठितमे वरिसे सिद्धिं गए] इस प्रकार कुल अस्सी वर्ष की आयु पालकर प्रभव अणगार को अपने पाट पर स्थापित करके श्रीवीर निर्वाण से चौसठवें वर्ष में सिद्धि को प्राप्त हुए।

[सिरि जंबू सामी जाव मोक्खं गओ आसी ताव एव भरहेवासे दस ठाणा विच्छिंसु] श्रीजम्बूस्वामी जब मोक्ष गये तब इस भरत क्षेत्र में दस बातों का विच्छेद हो गया [तं जहा] वह इस प्रकार है—[मणपज्जवणाण] मनःपर्यवज्ञान [परमोही-

णाणं] परमावधिज्ञान [पुलागलद्धी] पुलाकलब्धि [आहारगसरीरं] आहारक शरीर [खवगसेणी] क्षपक श्रेणी [उवसमसेणी] उपशम श्रेणी [जिणकप्पो] जिनकल्प [संजमत्तिगं] तीन संयम–परिहार विशुद्धि सूक्ष्म सांपराय, यथाख्यात [केवलणाणं] केवलज्ञान [सिज्झाणा] मोक्ष। [मोक्खंगए उ तस्सिं एया ठाणा वुच्छिण्णा] जंबू स्वामी के मोक्ष पधारने पर यह दस बाते बिच्छिन्न हो गई। [भवंति एत्थ दुवे संगहणी गाहाओ] यहां दो संग्रहणी गाथाएं है-[बारस बरिसेहि गोयमु सिद्धो वीराउ वीसइ सुहम्मो] श्रीवीर निर्वाण से बारह वर्ष बीतने पर श्रीगौतमस्वामी का वीस वर्ष बीतने पर सुधर्मास्वामी का [चउसट्ठीए जंबू वुच्छिन्ना तत्थ दस ठाणा] तथा चौसठ वर्ष के बीतने पर जंबू स्वामी का निर्वाण हुआ। उसके बाद दस स्थानों का विच्छेद हो गया। वे दस स्थान ये हैं–[१ मण २ परमोहि ३ पुलाए ४ आहारग ५ खवग ६ उवसमे ७ कप्पे ८ संजमतिग ९ केवल १० सिज्झगा] मनःपर्यवज्ञान, परमावधिज्ञान, पुलाक लब्धि

आहारक शरीर क्षपकश्रेणी, उपशमश्रेणी जिनकल्प तीन संयम, केवलज्ञान, और मुक्ति ।४८।

भावार्थ—राजगृह नगर में ऋषभदत्त सेठ की धारिणी नामक पत्नि के उदर=अङ्ग-जात ब्रह्म नामक पांचवें देवलोक से च्यवकर आये हुए जंबू नामक पुत्र थे। सोलह वर्ष की उम्र में उन्होंने सुधर्मा स्वामी से धर्म का उपदेश सुना और प्रतिबोध प्राप्त किया। प्रतिबोध पाकर शील और सम्यक्त्व अंगीकार किया। माता–पिता के तीव्र अनुरोध से आठ कन्याओं के साथ विवाह किया। मगर विवाह की रात्रि–सुहागरात में वह जंबूकुमार अनुरागवती उन आठों कन्याओं की प्रणय–परिपूर्ण वाणी से मोहित न हुए। उनके साथ जंबूकुमार की आपस में कथाएं–प्रतिकथाएं हुई। आठों रमणियोंने जंबूकुमार को अपनी ओर आकृष्ट करने के लिए अनेक कथाएं कहीं। उनके उत्तर में जंबूकुमार ने भी कथा कही। इस प्रकार उत्तर–प्रत्युत्तर होने पर आठों नवविवाहिता–पत्नियों को भी प्रतिबोध प्राप्त हुआ। उसी–विवाह की रात्रि में चारसौ निन्यानवें

चोरों को साथ लेकर प्रभव नामक प्रसिद्ध चोर चोरी करने के लिये जंबूकुमार के घर में घुसे। उन्हें भी उन्होंने प्रतिबोधित किया। तत्पश्चात् सूर्योदय होने पर पांचसौ चोरों के साथ आठों पत्नीयों के साथ, पत्नीयों के माता–पिता के साथ और अपने माता–पिता के साथ; आप स्वयं पांचसौ सत्ताईसवें होकर दहेज की निन्न्यानवें कोटि स्वर्ण-मुद्राओं को तथा अपने घरकी अखूट संपत्ति को त्याग कर सुधर्मास्वामी के पास प्रव्रजित हो गये। जंबूस्वामी सोलह वर्ष तक गृहवास में रहे, वीस वर्ष तक छद्मस्थ पर्याय में रहे, चवालीस वर्ष तक केवली–पर्याय में रहे। इस प्रकार अस्सी वर्ष समस्त आयु भोग कर प्रभव अनगार को अपने पाटपर प्रतिष्ठित करके श्री महावीर भगवान् के निर्वाणकाल से चौसठवें वर्ष में मोक्ष गये। जब तक जंबूस्वामी मोक्ष नहीं गये थे तब तक भरतक्षेत्र में आगे कहे दस स्थान थे। यथा–(१) मनःपर्यवज्ञान, (२) परमाववधिज्ञान, (३) पुलाकलब्धि (४) आहारकशरीर (५) क्षपकश्रेणी (६) उपशमश्रेणी (७)

जिनकल्प (८) तीन चारित्र–परिहारविशुद्धि, सूक्ष्मसांपराय और यथाख्यात (९) केवलज्ञान और १० मोक्ष। जंबूस्वामी के मुक्त होने पर यह दस स्थान विच्छिन्न हुए ॥४८॥

मूलम्–सिरि जंबूसामिम्मि मोक्खं गए तप्पट्टे सिरि पभवसामी उवाविसीय। तउप्पत्ती चेवम्–विंझायल समीवे जयपुराभिहाणं नयरं आसि। तत्थ विंझो णाम णरवइ होत्था। तस्स पुत्तदुगं आसि एगो जेट्ठ पभवाभिहाणो, अवरो कणिट्ठ पभवाभिहाणो। तत्थ जेट्ठपभवो केणवि कारणेणं कुद्धो जयपुरनयराओ निस्सरिय विंझायलस्स विसमत्थले अभिणवं गामं वासित्ता तत्थ निवसीअ। सो य चोरिय लुंटणाइगरिहवित्तिं ओलंबीअ। एगया तेण आकण्णियं जं रायगिहे नयरे जंबू नामगो उसभदत्तसेट्ठिपुत्तो अट्ठ सेट्ठि कण्णाओ परिणीअ। दाये तेणं ससुरेहिंतो णवणवइ कोडि परिमियाओ सुवण्णमुद्दाओ लद्धाओ त्ति।

एवं सोच्चा सो पभवो चोरो णवणवइ अहिएहिं चउहिं चोरसएहिं परिवुडो रायगिहे नयरे जंबुकुमारस्स गिहे चोरियटुं पविट्ठो। तत्थ सो ओसावणीए विज्जाए सव्वे जणे निद्दिए करीअ भावसंजयम्मि जंबुकुमारम्मि सा विज्जा निप्फला जाया। सो जागरमाणो चेव चिट्ठीअ। तप्पभावेण तस्स अट्ठवि भज्जा जागरमाणीओ चेव ठिया। तओ सो पभवो चोरो चोरेहिं सद्धिं ताओ सुवण्णमुद्दाओ गहिय चलिउ मारद्धो। तया जंबुकुमारो नमुक्कारमंतप्पभावेण तेसिं गइं थंभीअ। नियगइं थंभियं दट्ठूण पभवो विम्हिओ किं कायव्व विमूढो य जाओ। तस्स एरिसिं ठिइं दट्ठूण जंबूकुमारो हसीअ तस्स हासं सोच्चा पभवो तं कहीअ महाभागा ! जं मम इयं ओसावणी विज्जा अमोहा अत्थि। सा वि तुमंम्मि णिप्फला जाया। तए पुण अम्हाणं गई चावि थंभिया

अओ तुवं को वि विसिट्ठो पुरिसो पडिभासि तुमं ममोवरि किवं किच्चा थंभणिं विज्जं मम देहि। अहं च तुब्भं ओसावणिं विज्जं दलामि। तस्स इमं वयणं सोच्चा जंबूकुमारो कहीअ इमाओ लोइयविज्जाओ दुग्गइकारणाओ संति। तुज्झं विज्झाए मज्झम्मि पभावो न जाओ। तुब्भाणं गई जं मए थंभिया, एत्थ न का वि विज्जाकारणं। अयं पहावो नमुक्कारमंतस्स अत्थि। एवं कहिय जंबूकुमारो तस्स चारित्तधम्मं उवादिसीअ। तं सोच्चा पभवाईणं चोराणं मणंसि वेरग्गं संजायं। तओ बीए दिवसे सपरिवारो जंबूकुमारो तेहिं पभवाईएहिं चोरेहिं सद्धिं सुहम्मसामिसमीवे पव्वइओ।

जंबू सामिम्मि मोक्खं गए तप्पट्टे पभवसामी उवाविसीअ। सो उ जंगम कप्परुक्खोव्व भव्वजीवाणं मणोरहं पूरेमाणो सुयणाणसहस्सकिरणकिरणेहिं

मिच्छत्ततिमिरपडलं विणासेंतो भव्वहियकमलाइं वियासेंतो सुहम्मसामि परिपोसियं चउव्विहसंघवाडियं देसणामिएणं अहिसिंचिय उवसम-विवेग वेरमणाइ पुप्फेहिं पुप्फियं अत्तकल्लाणफलेहिं फलियं च कुव्वंतो विहरइ। एवं विहरमाणो सो कालमासे कालंकिच्चा सग्गं गओ। तओ चुओ सो महाविदेहे खित्ते समुप्पज्जिअ सासओ सिद्धो भविस्सइ ॥४९॥

शब्दार्थ—[सिरि जंबूसामिम्मि मोक्खं गए तप्पट्टे सिरि पभवसामी उवाविसीअ] जंबूस्वामी के मोक्ष पधारने पर श्री प्रभवस्वामी उनके पाट पर बैठे [तउप्पत्ती चेवम्] उनकी उत्पत्ति इस प्रकार है [विंझायलसमीवे जयपुराभिहाणं नयरं आसि] विन्ध्याचल पर्वत के समीप जयपुर नामका नगर था [तत्थ विंझो णाम णरवई होत्था] वहां विन्ध्य नामका राजा था [तस्स पुत्तदुगं आसि] उसके दो पुत्र थे [एगो जेट्ठपभवाभिहाणो,

अवरो कणिट्ठपभवाभिहाणो] एक ज्येष्ट प्रभव कहलाता था और दूसरा कनिष्ट (छोटा) प्रभव कहलाता था [तत्थ जेट्ठपभवो केणवि कारणेणं कुद्धो जयपुरनयराओ निस्सरिय विंझायलस्स विसमत्थले अभिणवं गामं वासित्ता तत्थ निवसिय] उनमें से ज्येष्ठ प्रभव किसी कारण से क्रोधित होकर जयपुर नगर से निकलकर विन्ध्याचल के एक विषम स्थान में एक नया गांव बसाकर वहीं रहने लगे [सो य चोरिय–लुंटणाइगरिहियवित्तिं ओलंबीअ] उन्होंने चोरी एवं लूटपाट आदि निन्दित आजीविका का अवलंबन किया [एगया तेण आकण्णियं जं रायगिहे नयरे जंबू नामगो उसभदत्त सेट्ठिपुत्तो अट्ठसेट्ठि कण्णाओ परिणीअ] एक वार उसने सुना कि राजगृह नगर में जंबू नामक ऋषभदत्त सेठ के पुत्र का आठ श्रेष्ठी कन्याओं के साथ विवाह हुआ है। [दाये तेण ससुरेहिंतो णवणवइ कोडी परिमियाओ सुवण्णमुद्दाओ लद्धाओत्ति] उन्हें अपने श्वसूरों से निन्न्यानवें करोड स्वर्णमुद्राएं दहेज में मिली हैं [एवं सोच्चा सो पभवो चोरो णवणवइ

